में बढ़ गया। मन भर कर विमला को प्रणाम किया। चाहेता है फिर हाथ जोड़ श्रद्धा से बोला—"विमला ! तुम्हें क्या पता ... ?"

तभी एक खिलखिलाहट से नरेन्द्र का ध्यान टूटा। देखा विमला मुस्करा कुरसी का सहारा लिये वहीं पे निकट खड़ी उसे देख रही है। नरेन्द्र लजा सा कट गया। विमला ने प्यारे से मुस्करा कर नम्रतर आवाज़ में कहा—"प्यारा पगली नहीं होता, मास्टर साहब !"

नरेन्द्र निर्वाक मूक, अवाक विमूढ़ सा खड़ा रहा।

विमला ने आगे बढ़ कर, बिलकुल नरेन्द्र के समीप पहुँच कर कहा—"मास्टर साहब ! फिर दिल की ओर इशारा कर बोली— मालूम है यह कौन है ?

नरेन्द्र ने गरदन हिला कर उत्तर दिया—"नहीं।

विमला ने एक जानकार की भाँति अपने मांग पर अँगुली रख कर कहा—"मैं !"

तभी विमला ने फिर प्रश्न छोड़ा—"जानते हैं, यह कहाँ रहती है ?"

नरेन्द्र चुप रहा।

नरेन्द्र ने आँखें मूँद लीं।

हँसती हुई विमला ने अब आगे बढ़ कर झुक आये हुये नरेन्द्र का हाथ पकड़ कर कहा—"आइए, मैं बताऊँ, यह देवता कहाँ रहता है ! और विमला ने नरेन्द्र के हृदय को अँगुली से छु कर कहा—"यहाँ ! समझे आप ?"

नरेन्द्र खिलखिला कर हँस पड़ा।

विमला एक सोफ़े पर जा कर बैठ गई। मन उसका एक अछूते आनन्द से भर रहा था। फिर वहीं से हँस कर बोली—"एक बात पूछूँ मास्टर साहब ?"

नरेन्द्र ने सिर हिला कर जैसे हामी भरी।

"तो बताइये, प्रेम क्या है ?"

नरेन्द्र अपने में आया। वह कैसे समझावे ? क्या कहे विमला से ? जिस असीम अनन्त अकथनीय प्रेम की कोई परिभाषा नहीं, उसे वह कैसे प्रकट करे ? फिर भी विमला को तो उत्तर देना ही है। वह अपनी पराजय माने कैसे ? इसीलिये बोला एक विद्यार्थी की भाँति—"किताब खो गई है। एक-दो दिन में देख कर बताऊँगा।"

विमला खिलखिला कर हँस पड़ी।

फिर अत्यन्त स्नेह भरा विमला के निकट आ कर वह बोला—"विमला रानी ! जानती हो, प्रेम क्या है ?"

विमला ने नीचे ताकते हुये धीरे से कहा—"नहीं !"

नरेन्द्र ने विमला का हाथ अपने हाथ में ले लिया। निश्चेष्ट, निःशब्द बनी रही

वह, जैसे किसी ने मंत्र-मुग्ध कर दिया हो ! आवेश की तरल धार में नरेन्द्र बह गया । उसके बालों को धीरे धीरे सहलाते हुये बोला—"अब भी नहीं समझीं विमला, कि प्रेम क्या है !"

विमला ने आँखें ऊपर कीं । नरेन्द्र की मदभरी आँखों से उसकी आँखें टकराईं । स्वप्न विस्मृत सी वह मुस्करा दी ।

× × ×

और एक दिन नरेन्द्र ने सुना कि विमला की नानी बीमार है, सब लोग गाँव जा रहे हैं । उस रात वह नींद रूठने न पाया । रह रह कर विमला की याद आती रही । सुबह होते ही हाथ मुँह धो, कपड़े बदल वह विमला के घर पहुँचा । देखा, मकान खाली पड़ा है । नौकर ने बताया, अभी सब लोग स्टेशन गये हैं । नरेन्द्र ने घड़ी देखी, छ बज कर दस मिनट हो चुके थे, और साढ़े छ पर ही तो ट्रेन जाती है । ताँगा कर नरेन्द्र शीघ्रता से स्टेशन की ओर बढ़ा । मार्ग भर वह अनमना सा बैठा विमला के विषय में न जाने क्या-क्या सोचता रहा । बीच में रेल के फाटक पर ताँगा रुक गया । फाटकवाले ने बताया, गाड़ी आ रही है ।

नरेन्द्र ने घड़ी देखी, छ बज कर पैंतीस हो चुके थे । एक भारी निद्रा से चौंका नरेन्द्र । और तभी सचमुच ट्रेन आ गई । नरेन्द्र का हृदय धड़कने लगा । वह ताँगे पर खड़ा हो कर देखने लगा । भाड़ के बाद उसने देखा—इन्टर-क्लास के एक डिब्बे की खिड़की से दो हाथ अचानक ऊपर उठ कर उसे नमस्ते कर रहे थे ।

नरेन्द्र पर जैसे बिजली गिरी । वह चिल्ला उठा—"ताँगा लौटाओ !"

ताँगावाला चकराया; बोला—"स्टेशन न चलेंगे सरकार ?"

"नहीं !"

विवश हो ताँगेवाले ने ताँगा वापस किया, और उसी दिन नरेन्द्र ने चाचा का वह घर छोड़ दिया ।

नरेन्द्र ने शहर के बाहर रहने के लिये जब मकान लिया, तो उसके मित्रों को बड़ा आश्चर्य हुआ । सभा सोसाइटियों में पक्षी की भाँति चहकनेवाले नरेन्द्र को साधुओं-जैसा जीवन यापन करते देख, पहले तो उनकी समझ में ही न आया किन्तु बाद में नरेन्द्र की पीड़ा व्यथा बिजली के तेज प्रकाश की भाँति सभी पर बिखर गई । पिछले सात दिनों से विमला की याद को वह किसी भी प्रकार भुला नहीं पाया है । न जाने क्यों वह सुन्दर विमला नरेन्द्र के जीवन में फिर एक बार पक्षी की भाँति चहचहा उठी ।

नरेन्द्र सवेरे ज़रा देर से उठा। हाथ मुँह धो कर जब बैठा, तो रामदास ने कहा, "चाय लाऊँ, बाबू जी!"

नरेन्द्र ने धीमे स्वर में कहा—"ले आओ!"

तभी रामदास ने आ कर एक लिफ़ाफ़ा दिया। नरेन्द्र ने लिखावट पहिचानी, विमला की लिपि थी। फाड़ कर पत्र निकाला। एक दीर्घ निःश्वास के साथ पत्र छूट कर फ़र्श पर गिर पड़ा। नरेन्द्र गिरते गिरते बचा।

नीचे बड़ी देर तक पत्र पड़ा रहा।

लाल काग़ज़ पर सुनहरे अक्षरों में लिखी हुई पंक्तियाँ सूर्य के प्रकाश में और भी चमक रही थीं। नरेन्द्र बड़ी देर तक दीवार से पीठ टिकाये सिगरेट पीता रहा। फिर एकाएक फ़र्श पर पड़े हुये पत्र को उठा कर टुकड़े टुकड़े कर डाले। यह था विमला के विवाह का संदेश।

# पतन की ओर

ज्येष्ठ वैशाख की तपती हुई दुपहरिया में भी उसकी काली आँखों में शीतलता और सन्तुष्टता की छाया सी नाच उठती। किसी अज्ञात वेदना से उसके लाल अधर मुरझा जाते।

सिर पर एक छोटी सी पीतल की कलसी और हाथ में लोटा ले कर सम्पतिया अपने में एक नया आकर्षण अनुभव करती। खेतों की सँकरी मेड़ों पर अपनी मैली धानी के आँचल से रोटियों को ढँके हुये जब धीनू के पास अपनी झुलकती हुई आँखें ले कर जाती, उस समय सारे संसार का उन्माद सा उसे अपनी उस अनूठी मुद्रा में सीमित सा मालूम होता। सम्पतिया सब कुछ समझ कर भी नासमझ बनी रहती।

उसका घर था—दो कमरे पटे हुये, एक छोटी सी झुकड़िया, द्वार पर एक छप्पर। वह उन्हें देख कर सोचती—'सच! हमारे पास सब कुछ है, खेत हैं, बैल हैं फिर ये भी तो मुझे प्यार करते हैं। मुझे और चाहिये ही क्या? शहरों में क्या रखा है!' उसकी अभिलाषा जाग्रत हो उठती। धीनू उससे हँसता बोलता और अन्त में उसकी फटी हुई धोती की ओर संकेत करके कहता—"अरी देख न! शहरों की स्त्रियाँ कभी इन्हें छूती तक नहीं। अब की जब कभी 'पैंठ' जाऊँगा, तो तेरे लिये एक अच्छी सी धोती लाऊँगा। समझी, हाँ!"

और सम्पतिया शरमा-सी जाती, और फिर धीरे से कहती—"हूँ! तुम्हें दिन भर यही सूझता है। मुझे इसी में सुख है। शहरों की औरतें सुनती हूँ, पति परित्यक्ता होती हैं, फिर भला तुम्हीं बताओ उन्हीं के से वस्त्र मुझे भी पहनाओगे?"

और धीनू 'टिक! टिक!' कर हल चलाने लगता।

धीनू के गाँव से देहला शहर थोड़ी दूर था। महीने में एक दो बार वह अपने खलिहान को साफ़ कर नाज ले बाज़ार में बेचने आया करता था। वहीं पुरानी जामा मस्जिद के सामने अपना ढेर लगाये हुये धीनू बैठा बैठा सोचता—'यह बिजली का उज्ज्वल प्रकाश, यदि सम्पतिया एक बार भी देख ले, तो मिट्टी के तेल की ढिबरी से काम लेना ... दे!' साफ़ थोड़ी दूर तक फैली सड़कों को देख कर उसका हृदय

रो पड़ता । आप की गुड्डों के समान छोटे छोटे बच्चे गाड़ियों में बैठे टहल रहे हैं। मोटरों की भों भों, साइकिलों की ट्रिन ट्रिन ! सब का सब ! बीनू यहाँ रहने पर तुला हुआ था।

उस दिन आकाश में आग सी लग गई थी। उसकी ज्वाला से प्राणि मात्र व्याकुल हो इधर उधर भाग रहे थे। लू सर्राटे ले रही थी। मीलों तक किसी छायादार वृक्ष का पता न था। सम्पतिया अपने हाथ में सुमारी लिये हुये तथा पीतल की छोटी सी कलसी के साथ मेड़ों पर चली जा रही थी।

"मरूँगी, मरूँगी सखी ! मरूँगी मरूँगा !"

कोई गा रहा था। रात्रि के अन्तिम पहर की भाँति शान्त वह स्वर उसके कानों को सुना रहा था कि—'सम्पतिया ! मैं तुम्हारा हूँ, और तुम मेरी। देखो मुझे रुष्ट न करना, मेरी प्रसन्नता तुम्हारी प्रसन्नता में ही तो है, समझी ?' और सम्पतिया की टासुक आँखें, बैलों की जोड़ियों को चलते हुये देख रही थीं। बीनू कुछ गुनगुनाता हुआ हल चला रहा था। उसके मस्तक पर पसीने की बूँदों को देख कर वह एक बार सोच में पड़ गई— यदि नौकरी कहीं मिल जाय, तो इससे लाख अच्छा है। मगर करेंगे कहाँ !'

हल रुक गया, बीनू उसकी धोती से रोटी खोल मेंड़ पर बैठ कर खाने लगा। वह सोच रहा था—'इसमें हानि ही क्या है। सब स्त्रियाँ तो चरित्रहीन होती नहीं हैं, फिर केवल सुन्दर-सुन्दर वस्त्रों को ही पहन कर कोई अपने चरित्र को नष्ट नहीं करता। जब इसकी छोटी-छोटी पतली कलाइयाँ, शहरों की रबड़ की चूड़ियों से ढँक जायँगी, उस समय यह कितनी भली, अनूठी, सरस लगेगी !'

विचार धारा बह रही थी— हाँ ! तो इसे राजी कैसे करूँगा ? यही तो कहता हूँ, बिना पढ़ी लिखी औरत भगवान् किसी को भी न दे !'

पति को चुपचाप देख कर सम्पतिया बोली—"आज क्या देख रहे हो, क्या मेहनत अधिक करनी पड़ी ?"

बीनू की श्वासों में उसका भविष्य हँस गया, बोला—"तुम्हें क्या ? तुम तो घर पर बैठी रहती हो, अगर कहीं इतना काम करना पड़े, तो सब मालूम हो जाय। अभी मुखिया आया था लगान के लिये कह रहा था।"

"फिर क्या सोचा है ?" सम्पतिया ने एक करुणा भरी आह खींची।

'सोचा क्या है यदि शहर में होता तो मजदूरी ही करके कुछ रुपयों का प्रबन्ध कर लेता।" बीनू नीचे सिर किये हुये ही बोला।

तो क्या हुआ, करो न नौकरी, तुम्हें मना ही कौन करता है ? अगले हफ्ते ही मैं सब ठीक कर लूँगा।"

सम्पतिया की व्यंग्यपूर्ण मुस्कान बीनू के हृदय में धँस गई। उसने लापरवाही से कहा—"तो शहर में जा कर करना पड़ेगा।"

"शहर में ही सही, तुम शाम को वापस आ जाया करना, मैं यहीं रहूँगी समझे !"

बीनू को क्या जो चाहता था वही मिला, बोला—"अरी पगली ! तूने अभी शहर देखा ही कहाँ है ? वहाँ चमाचम बिजली की रोशनी होती है। सुनता हूँ, मोटरगाड़ियाँ आकाश में उड़ती हैं। अरी, क्या बताऊँ यदि एक बार भी तू वहाँ हो आवे, तो यहाँ रहने का नाम ही न ले।"

"रहने भी दो। तुम्हें अगर किसी की तारीफ करने को लगा दिया जाय, तो बस !" सम्पतिया ने अपना मुख पति की ओर से हटा लिया।

"तारीफ ! इसमें तारीफ ही काहे की ! अगर मेरा न मानो, तो चलो न ! जी ऊबने पर वापस आ जावेंगे। अभी कल ही तो बलदेव वहाँ से लौट कर आया है। कहता था, तस्वीरें नाचती और गाती हैं, और हाँ ! तुम्हें मैं माँग का सिंदूर ला दूँगा, समझी !"

सम्पतिया के खिले हुये गालों पर लज्जा की लालिमा दौड़ गई। उसने सिर नीचे कर के कहा—"मेरे लिये सिंदूर लेकर क्या करोगे ? हाँ ! अपने लिये बूट ले लेना।"

और बीनू हल चला रहा था। सम्पतिया खेत पर से चली आई। शहरों की तड़क भड़क और नौकरी की इच्छा ने उसके हृदय में उत्सुकता भर दी। समस्त दिन वह अपने पड़ोसियों से शहरों की विचित्रता के सम्बन्ध में बात चीत करती रही। शाम होते ही उसने खाना बना लिया। फिर बीनू द्वारा मेले से लाई हुई हरी धोती पहन कर पति की प्रतीक्षा करने लगी।

आज उसने अपनी पड़ोसिन से साबुन ले कर जीवन में प्रथम बार लगाया था और बार बार शीशे में मुँह देख कर सोचा थे—'अभी क्या शहर में चल कर मैं इससे भी अधिक सुन्दर हो जाऊँगी !'

नीले आकाश में दीप जल उठे। प्रकृति गम्भीर हो चली। सन्ध्या का प्रथम चरण समाप्त हो गया। सम्पतिया और भी उत्सुक हो उठी। ठीक समय पर बीनू आया। बाहर बैल बाँध कर वह बैठक में कुछ गुनगुनाने लगा। फिर कपड़े उतार कर वह अन्दर गया।

सम्पतिया बैठी सोच रही थी—'चलो, शहर में रहेंगे ! घूम घाम देखेंगे, यहाँ क्या रखा है ? राधे की अम्माँ भी तो शहरों में रहती है। वे चरित्रहीन

दूर से हरी साड़ी की चमक दिखाई पड़ी। बीनू की प्रतिदिन

बोला—"अरे तू तो अब ठेठ शहर की-सी औरत बन गई है !"

सम्पतिया की आँखें नीचे झुक गईं। धीरे से वह बोली—"क्या शहरों की औरतें ऐसी ही हुआ करती हैं?"

वीनू हँस कर बोला—"फिर वही बात! कहता तो हूँ, पगली न! वहाँ रोज़ा "हू-हा" का भी घटनाएँ होती हैं। तू तो उन्हें देख कर डर जायगी।"

"तो अच्छा कल का दिन अच्छा है। पण्डितजी भी यही दिन बताते थे। परसों धूप तक वापस आ जायेंगे। मैं कल्लू की माँ से दस रुपये उधार लिये आती हूँ, फसल कट जाने पर दे दिये जायेंगे।"

"जैसा ठीक समझो वैसा कर लो!"

आज सम्पतिया बड़ी उमंग के साथ उसे खाना खिला रही थी।

× × ×

रुपहली प्रभात और सुनहरी सन्ध्या ने सम्पतिया [redacted] आतुर हृदय को आकर्षित कर दिया था। अरमानों से भरे हुए प्रफुल्लित मन सम्पतिया और बानू देहली के एक छोटे से घर में बैठे थे।

वीनू ने बड़ी चेष्टा कर के एक दूकान किराये पर ले ली। उसमें वह पान बीड़ी बेचना चाहता था। दूसरे ही दिन कुछ पान सिगरेट और दियासलाइयों के बण्डल ला कर उसने दूकान में रख दिये।

छोटी होती हुई भी उसकी दूकान पड़ोस की दूकानों से अच्छी थी। वह बाज़ार का रास्ता था। समस्त दिन मनुष्य चला ही करते थे।

बानू ने एक सप्ताह पश्चात् एक दैनिक पत्र के प्रेस में नौकरी कर ली। वीनू कुछ पढ़ा था, अतः थोड़े ही दिनों में उसे कम्पोज़ीटरी का काम मिल गया। दूकान पर बैठती थी अकेली सम्पतिया। कुछ दिनों तक तो वह सकुचाई परन्तु फिर परिस्थिति ने उसमें बड़ा साहस और धारज का मन्त्र फूँक दिया।

उसकी दूकान पर प्रायः ग्राहकों की भीड़ रहती। कोई कोई मनचला कुछ गुनगुनाता हुआ हँस कर कह देता— आज पान नहीं खिलाओगी!

और सम्पतिया हँस कर हाथ बढ़ा देती। उसकी उस अनूठी, सरल मुस्कान में भी एक आकर्षण था। उसके ग्राहक उसी के पास आते थे।

सम्पतिया हँसती हुई सब से कहती—"लो, बाबू बहुत दिनों में आये!"

रात्रि होती। बानू काम पर से वापस आता, दोनों में कुछ मीठी मीठी बातें होतीं। फिर इस नये जीवन पर टीका टिप्पणी होती, और उनके नेत्रों में नींद छलकने लगती।

× × ×

वह एक सुन्दर सवेरा था। सम्पतिया उस दिन प्रात काल से ही अपनी दूकान पर बैठा था। नित्य की भाँति नवयुवकों का दल उमड़ रहा था। और वह सब को उनके इच्छानुसार पान बीड़ी दे रहा था। उसकी उनींदी आँखें उस दिन किसी को ढूँढ सी रही थीं। वह नित्य आता था। एक सफेद खद्दर का कुरता और चप्पल पहने हुये। वह पान खाकर चुपचाप चल देता था। पहले ही दिन उसने पान लेकर उसके हाथ में एक रुपया रख दिया था, और सम्पतिया की भोली भाली आँखें आश्चर्य से चमक उठी थीं। उसने उसे वापस करने की चेष्टा की थी। पर वह न माना था। बस, उसी दिन से वह उसे जानती और पहचानती थी। कभी कभी वह हँस कर कह भी देता था—'चलो, आज सिनेमा देख आयें!"

पर सम्पतिया केवल मुस्करा कर रह जाती थी। उस दिन भी वह आया। वही प्यार की हल्की छाया, वही ढीला पायजामा। इन्हीं गिनी घड़ियों के अन्दर सीमित सौन्दर्य की सच्ची प्रतिमा! सदा की भाँति उसने एक रुपया निकाला और उसे उसके हाथ पर रख कर बोला—"लो, इसकी मिठाई खा लेना, समझीं!'

सम्पतिया चुप थी। शहर के मनुष्य बड़े दयालु होते हैं, यह वह खूब जानती थी। भीड़ कम हो चली थी, वह पास ही खड़ा सिगरेट पी रहा था—"चलो न!"

"ना, पाप होगा।"

वह और पास आ गया! स्थान जन हीन था। उसने उसे पकड़ लिया। सम्पतिया हाँफती सी उठ खड़ी हुई—फिर झट से बोली—"यह तुमने क्या किया? हाय! यदि कोई देख लेता तो!'

वह एक ओर हँसता हुआ चला गया। सम्पतिया पान बेचने लगी। उसरात्रि को वह दीनू से जी भर कर बोली भी नहीं।

"चलो न!" वह स्वप्न देख रही थी। वही ढीला पायजामा और चप्पल पहने हुये वह झूमता हुआ आया। और वह दूकान पर बैठी थी। उसने उसे मना लिया था और वह उसके साथ चल दी थी। कोई उसे हिला रहा था। उसने आँखें खोलीं। देखा—दीनू काम पर जा रहा था। वह हड़बड़ा कर उठ बैठी। फिर दीनू को काम पर भेज कर वह अपनी दूकान पर आकर बैठ गई।

"चलो न!'

सदा की भाँति वह आया। सम्पतिया का स्वप्न मूर्त्ति हो उसके सामने खड़ा था। वह उसकी ओर देख कर कभी मुस्करा देती और कभी नाराज़ सी हो मुख फेर लेती। सम्पतिया सोच रही थी इसमें हानि ही क्या है? चलूँ, देखूँ! सुनती हूँ, तस्वीरें चलती हैं, यह भी तो कह रहे थे। फिर ऐसा दयालु मनुष्य भी तो मिलना मुश्किल

है। कल वह 'ओवर टाइम' करेंगे। बारह बजे तक जायेंगे, तब तक वापस आ जाऊँगा। उन्हें खबर भी न होगी कह दूँगा दुकान पर थी।

सम्पतिया के मुख पर स्वीकृति की झलक देख कर वह बोला—"क्यों, क्या सोच रही हो!'

सम्पतिया मानो पृथ्वी में गड़ गई कुछ झेंपकर बोली—"तरसाते चलता हूँ। क्यों!

"हाँ, हाँ तभी तो कहता चलो न ' दुलमी कैसे भागता-भागता है।"

सम्पतिया कुछ कहना चाहती थी। यहीं पर नारी की माया शक्तियाँ पुरुष की कल्पना के परे अपना एक अनूठा संसार उपस्थित कर देती हैं। यहीं पर नारी पुरुष से बहुत बड़ा विश्वास की मूक प्रतिमा बन कर उसे सुझाती है कि मैं तुम्हारी कल्पनाओं में मिल कर अमर होना चाहती हूँ।

"तो, कल चला'' वह शरमाते हुये बोली।

"कल ही सही।"

वह एक ओर मुस्कराता हुआ चला गया। रात भर सम्पतिया को नींद न आई। प्रातःकाल होते ही वह दुकान पर जा बैठा। वह ठीक छः बजे शाम को आया, वही ढीला पायजामा और कमीज पहने हुये। सम्पतिया ने दुकान बन्द कर दी।

घोर अन्धकार की सघनता में दो अपरिचित प्राणी न जाने कहाँ बढ़ चले जा रहे थे।

× × ×

बीनू स्वयं भी देहली जैसे व्यभिचारपूर्ण नगर में आ कर अछूता न रह सका। अपने साथियों के प्रोत्साहन से वह मदिरा का भी सेवन करने लगा था। प्रायः दो दो, तीन-तीन दिन तक वह घर में ही न आता था। भोली सम्पतिया 'ओवर-टाइम' समझ कर सन्तुष्ट हो जाती।

उस रात को भी नित्य की भाँति बीनू मन में झूमता हुआ घर आया। परन्तु यह क्या! घोर नीरवता में घर की ईंट ईंट में किसी अव्यक्त वेदना की काली छाया काँप रही थी—सब अन्धकार था बीनू सहम गया। सोचा—'अभी दुकान से नहीं आई होगी। परसों भी तो इसी समय आई थी।' उसने उठ कर मिट्टी के तेल की डिबिया जलाई, फिर कुछ सोच कर उसे बुझा दिया।

टन! टन!!

घड़ी ने दो बजाये। बीनू की पथराई हुई आँखों में तब गलियाँ घूम गईं। फिर गाँव की हरी भरी भूमि। और कुछ देर बाद सम्पतिया का सरल भोला मुख! उसका हृदय ज़ोर ज़ोर से धड़क रहा था। उसकी आँखों में नींद हँस रही थी। उसे स्वप्न हो रहा था, देखा—वह गाँव के अपने खेत जोत रहा है। बैल चुपचाप चले जा रहे

और सम्पतिया कुछ दूर से वही पीतल की छोटी सी कजली लिये हुये चला था ी है। वह उसे ग्रामीण जीवन पर चिढ़ा रहा है और 'वह' प्रकृति की एक सरस ना गाँव छोड़ना नहीं चाहती! बीनू की आँख खुल गई, कोई न था। केवल वही, केला, निर्जीव अबोध! प्रात काल की अरुण किरणें उसके लिये न जाने कितना छुण सन्देश लाई थीं! बीनू काम पर चला गया।

एक सप्ताह हो गया। बीनू अब प्राय घर में ही न आता था। सम्पतिया की भी से चिंता न थी। समस्त दिन वह शराब के नशे में चूर हो प्रेस का काम करता, ौर रात होते ही किसी वेश्या के यहाँ चला जाता। उसका जीवन उल्लास और न्माद का ज्वाला में भुलस रहा था।

× × ×

आज अपना एक मित्र उसे एक नवीन वेश्या के पास ले जायगा, इसीलिये ी उसने साफ़ कपड़े पहने हैं। ठीक समय पर वह चल दिया।

वह एक तीन मंजिल का कमरा था। सड़क की दाहिनी ओर होने के कारण त्येक व्यक्ति की उस पर दृष्टि जाती थी। बीनू धीरे धीरे उसी की ओर बढ़ रहा था। कौन जानता था कि उसकी अपनी भोली सम्पतिया इसी विशाल प्रासाद में बैठी हुई आज पतन और अवनति के गर्त में गिर कर संसार पर राज्य कर रही होगी? कौन कह सकता था, एक सरल ग्रामीणा आज अपने रूप और यौवन से नागरिकों की वासना की तृप्ति कर रही होगी?

बीनू चुपचाप उसी की ओर बढ़ रहा था। उसके हाथ पैर काँप रहे थे, हृदय धक् धक् कर रहा था। मन कुछ सोच रहा था—शायद सम्पतिया के ढूँढ़ने की ही बात हो। आज वह एक नवीन वेश्या के पास आया है, तभी तो आरम्भ से ही उसे उदार और स्नेही बनना चाहिये। इसीलिये तो वह मैनेजर से चालीस रुपये उधार ले कर आया था। तो क्या वह सचमुच उसे अपना आहत हृदय सौंप देने के लिये ही आया है। बीनू सीढ़ियों पर चढ़ रहा था। विचारों में नवीनता आने लगी, कल्पना ने प्रत्यक्ष का स्थान ले लिया।

एक अल्हड़ सुकुमारी बैठी पान लगा रही थी।

बीनू की आँखें खुली रह गईं। पाश्चात्य पाउडर और लवेण्डर से ओत प्रोत होते हुये भी उसका मुख बीनू से छिपा न रह सका। धीरे से उसने कहा—"स ति

...अन्दर जा चुकी थी। पीछे से कुछ गिरने का शब्द हुआ। ... थी।

पुलिस 'बीनू' को पकड़ हुये थाने की

बात उस पर कही गई थी।

फिर भी वह चुप रहा। ज़रा जमा, तो एक 'मूक छाया का ध्यान आने लगा। वह उस छाया का मिलान उर्मिला से करता, और ठीक उसे ऐसा लगता, जैसे उर्मिला उसकी कोई रही हो। पर निशिकान्त उसकी पकड़ में न आता, न आता, न आता।

उर्मिला सोचती—'यह निशिकान्त भी कैसा पुरुष है। यह मेरी भावनाएँ बूझता ही नहीं। सवाल को सुन, ज़रा रुक, सुस्त-सा ऊपर-ऊपर का जवाब दे देता है, और यह इसे कहे भी क्या?'

निशिकान्त उसे पहले से जानता है। तब भी वह उसकी ख़यालों झलक पा, अन्य लड़कियों से मिला।

वह रिश्ते में उसकी बुआ की लड़की थी।

कुछ छुट्टियाँ बीत चलीं, तो एक दिन उसने सिनेमा का प्रोग्राम क्यों बना डाला और उसे सुन, अपनी खिली खिली आँखों को घुमा उस बनी-बनाई स्कीम में उर्मिला समूची समा क्यों गई? सादों में वह अस्त-व्यस्त नारी कुछ कुछ भरी सी केवल मूक कल्पना-सी भोली समझी न गई। धीरे से बोला—"ज़रा रुक, ठहर! खा कर दूसरे शो में चलेंगे।"

उर्मिला अपने में समा गई।

कुछ बोली नहीं। चुप चाप रहा। मन की बात थी, वह पूरी उतरी। थोड़ा सा हँस, मन पँग धीरे धीरे उसके सामने से ही कहती कहती 'चलना ज़रूर!' एक ओर चली गई।

बात कहने की थी, कही, उसे निभाना क्या? टालने का बहाना ही ठीक जँचा। और वह कहाँ जाना चाहता था? ख़ुद समझ न पाता था।

उर्मिला उसकी बात लिये बैठी रही। रात में जब सब सो गये, तो वह आई, ज़रा और आगे बढ़ी, तो देखा—निशिकान्त चुपचाप सो रहा है। कुछ बोलना अच्छा न लगा। मन मार कर लौट आई। दूसरे दिन धीरे से कहा—"वाह! सिनेमा देख कर तो पेट भर गया!"

निशिकान्त कुछ बोला नहीं। बात उसी पर थी। कुछ उलझी उलझी वह नहीं रही। उर्मिला मख़ौल से बाहर रही। सोचा—'उर्मिला ठीक कहती है। एक धोखे में आ क्या हम उसे सच न कहेंगे?'

एक दिन निशिकान्त पकड़ में आ गया। उसकी माँ का अनुरोध वह टाले कैसे! बोली थी—"ओ निशि! इसे सिनेमा दिखा ला, कान खाये है।"

"ओ निशि मैं हूँ! मुझे देखो, लो, मैं तुम्हारे सामने हूँ!" फिर पीछे उर्मिला की हिलती साड़ी का छोर देख कर वह चौंक कर बोला—"मैं अब न जाऊँगा। ज़िन्दगी में कुछ ऐसा हुआ है कि पकड़ नहीं पाता। तुम आओ!"

ज़रा और सरक कर सिगरेट जलाई, और धुएँ को छोड़ कर कुछ सोचने लगा, मानो वह एक दार्शनिक की भाँति जीवन का सत्य मालूम कर लेगा।

खड़ी हुई उर्मिला ने सोचा—'कुछ अधिक बोलना ठीक नहीं है।' एक सम्मान का उभरा प्रश्न सामने आया। खुद ही फैसला किया, अधिक खुशामद क्या? कुछ बोली नहीं, चुपचाप छाया सी बढ़ कर अन्दर आई।

इस घटना के बाद ही यदि ज़िन्दगी का सूना स्वप्न टूटे, प्रश्न हो मिल जाता, तो ठीक होता। जैसे यह सब कुछ दाग़ काली रातों सा असफल और मौन सा शून्य हो। सिर्फ़ मन का हँसा सा तेज अपने को खोना ही जैसे होनहार है। यह होनहार वेदना का ऐसा मैला ज़ंजीर निशिकान्त में डाल गया है कि वह पकड़ नहीं पाता। जैसे सारा दुख अपने में समाय जमा रहेगा। फिर काम करते-करते निशिकान्त को लगता जैसे उर्मिला आई हो। गुलाबी हलके रंग के अम्बर में वह और भी खिला खिली है। अलग अलग 'स्केचेज़' और 'पोज़ेज़' से उसे मिलाता। पुराना 'डबल साइज़' और नई 'फुल साइज़' स्क्रीन की हँसती तारा से मिलाता, उर्मिला की हँसी भी ठीक इसी प्रकार की है। वह भी सहारा पाते ही प्रेमी की हँसी बिखरती थी। उसकी भी पकड़ से बाहर उलझन से दूर एक घनी बनाई भावना थी, और यह पोज़ कुछ बिखरे बिखरे बाल, खुले खुले अंग। नारी का एक पूरा उभार, निरी कोमलता। दूर पर उर्मिला कहती सी लगती हाँ, मेरी भावुकता पोज़ की कोमलता और तुम!'

एक दिन पढ़ने बैठा, तो लैम्प जल उठा, जल उठा पास के एक 'पोज़' को साथ में लिए। अन्धेरा में बुझाया तो बुझा नहीं। नीली साड़ी में ढँकी हुई एक नारी ओठों पर मलिन हँसी—एक धूप सी, गहरी गहरी, पसरी पसरी उससे देखा गया नहीं।

हाथ चले, और अब वह पोज़ आधा ही रह गया था। निशिकान्त ने सोचा, यह अधनंगा चित्र साथ अद्धा टँगा रहा है। नारी के मोह का क्या यही रूप है? मोह? वह रुका। उसने उर्मिला को भ्रम में डाल क्या मोह नहीं फँसाया? सिनेमा से उठ, उसे धोखा दे क्या वह कर्त्तव्य निभा चुका?

ज़रा लेटा, तो पास का चित्र जैसे कहने लगा—"उर्मिला, उर्मिला!"

और फिर

"मैं जला मैं जली !"

फिर फिर ?

घटना उभर उभर आने लगी।

फिर कब उसके छोटे भाई ने अपने आप उसके बुने हुये 'पुलोवर' को पहिन लिया था। और उसे देख ज़रा उग्र, गुस्से से जल वह कमरे से बाहर कान पकड़ घसीटता सा लाई थी, कहती कहती— 'ले, और पहिनेगा ऐसे तेरे हाथ सिये तो बुने हो।' बच्चा कुछ न बोला। दालान पार कर चला तो निशिकान्त को पा कुछ झेंपती सी हँस, ज़रा साड़ी को सँभाल अन्दर को जाने को। जैसे वह उसे कुछ समझ न ले।

और निशिकान्त ने सोचा—'क्या वह उर्मिला को कभी भी भूल सकेगा? नारी की भावनाओं से उर्मिला की पकड़ से दूर हो क्या वह बढ़ सकेगा कहीं?' 'पुलोवर' का सहारा पा वह उर्मिला, नारी खूब हँसा। अपने से ही रात और हँस कर, झट कर जैसे वह एक पहेली ही बनी रहेगा। बस!

कुरसी खींच बैठा, तो उर्मिला साड़ी बदल मढ़ दो एक ओर से हँसती हुई आई और हाथ बढ़ा ज़रा एक पान की तश्तरी मेज़ पर रख कमरे से बाहर हो गई। लाता उर्मिला को पारदर्शी आँखों ने बहुत दूर पहुँचाया। एक उलझन की बात उठी। उर्मिला गुस्सा क्या उसके मन में पैठा वहीं अटक रहा। वहीं कटक मगाध भर गई मन में बात खुद में खो गई। कुछ समझ में न आया। और शीशे के उस पार खड़ी हुई उर्मिला ने देखा—निशिकान्त बैठा हुआ कुछ सोच रहा है। यह खोयापन उसे कुछ महत्व से हटाता ज़्यादा भला नहीं लगा। मन दुभाव का बहाना था, वह पूरा उतरा। देखा कि निशिकान्त हाथ बढ़ा, पान उठा, मुँह में रख ज़रा अपने में आ भर गया है।

और कमरे में बैठे निशिकान्त ने सोचा, यह उर्मिला पान में अधिक चूना क्यों लगा लाई? क्या यही उसे देना था? वह उठा, और पान थूक, उसे फेंक सिगरेट जला, उसमें खो, सोचा—'यह सुन्दर नारी कब तक उसके मन से खेलती रहेगी? या उसमें बैठी लुका छिपी करता, एक रहस्यपूर्ण गृहस्थी जुगाता दूर दूर छाया की भाँति हँसती—भागती !'

उर्मिला की बन आई।

देखा, पान फेंक दिया। हँस, हाथ में 'पुलोवर' ले ज़रा गहरी आँखें घुमाता सामने आई।

हँस पा निशिकान्त चौंका, फिर ज़रा सँभल कर पूछा—"प्रेम से खिलवाड़ करना कब से सीखा?"

और उत्तर मिला—"जब से प्रेमी ज़रा से कष्ट को न सह, याद हर, किसी को भूल, विश्वास खोने लगे !"

बस, आगे कुछ पूछना आवश्यक न लगा। चुप हो उर्मिला खड़ी रही। सोचा, जो कुछ उसने पूछा है वही क्या कम है, जो और पूछ मन को हलका करे। अपनी गलती इस रीती जगह में फैला पाई उसने। पान का सहारा पकड़, चूने का ओट में वह बाहर बाहर आना जाना चाहती थी। अपने मखौल से अब, खूब सबर बन वह सौंप गई उसे। अब उसने पाया, यदि वह पान खा ही लेता, तो क्या

नीचे पैरों दो चार फन्दे डाल, वह बोली—"मैंने तो जाना था, आप उसे खा ही लेंगे !"

"मैं !"

"पर उसे फेंक, जैसे आपने एक उलझन में पीछा छुड़ाया हो क्यों ?"

और निशिकान्त उसे कैसे समझावे ?

आज उसका जी एक भीतरी वेदना से लबालब भर गया। उर्मिला के आगे वह जीत सकता नहीं। बल्कि ज़रा दब, झुक, और भी पीड़ा से ऐसा हो जाता है जैसे पीड़ा फट बाहर आना ही चाहती हो।

'ज़िन्दगी में पीछा छुड़ाना पाप है। मैं उसे कैसे पा सकता हूँ। और यह जो दूर-दूर एक रोमांस है, वह क्या ऐसा ही काला काला रहेगा ?"

और उर्मिला कट गई हो जैसे।

फिर हाथ का पुलोवर ले, उसमें उलझ सोचा—'ज़िन्दगी ठीक ठाक क्या ऐसी ही बीत जायेगी ? और यह निशि क्या कभी भी न सोचेगा कि मैं कौन हूँ ?' निशिकान्त ने मन बँधा पूछा—"कितने में 'पुलोवर' बन जाता है ?"

उत्तर मिला—"आजकल ऊन का क्या भाव है ?"

और निशिकान्त ने कहा—"ऊन कई तरह का होता है। गुच्छों से अच्छी बन, नन्हीं नन्हीं अँगुलियों से खेल, रंग बिरंगी में आ वह उलझ भर आता है। उसकी भी कहानी होती है। फिर लाल इमली के ट्रेड मार्क से क्या होता है ? धारावाल और बाम्बे ऊलन मिल्स का ऊन अधिक बिक, 'पुलोवर' के बहाने किसी के पास पहुँच, किसी व्यावहारिक प्रश्न को सुलझा, किसी की गहरी याद बन रह जाता है।"

'व्यावहारिक प्रश्न एक याद सा ' यह सब वह क्या करे ? न कोई झगड़ा था, न उसने सुना ! बात खरी लगी। ज़रा उलझी बातों को छिपा गई। उतरी नहीं। बहाना बुरा नहीं। फिर चौंक उठी, साड़ी

बात फैली—यह भी तो मन का है ! ज़रा उर्मिला से उलझ गया है। और मुमताज़ ? वह कल्पना में कैसी डूबी सुन्दरी शलवार से ढँकी ज़रा खुले-खुले बाल नाले फीते से बँधे। तभी दूर जैसे उर्मिला मुमताज़ से लग कहने-सी लगी, 'ज़िन्दगी एक स्वप्न है। वह बादशाह था, बात निभा ली। पर हम अपने बाहर क्या यादगार रखें ?''

ज़रा और बोली—'जैसे मेरा भी ताजमहल बनवाओगे ! बोलो ! यह तुम कहते हो निशि !' और निशिकान्त ने धीरे से हामी भरी। जैसे हामी भर वह अपने उत्तरदायित्व से अलग रास्ता बना लेगा।

'यादगार रखना एक ज़रूरत है' जैसे वह एक हलकी याद में आ भूल कर कला की चाह ही अपना रूप ले लेती हो।'

और उर्मिला उन पत्थर के टुकड़ों में खूब झगड़ी थी। उन्हें उठा बाहर फेंक गई। गई और फिर न आई।

निशिकान्त शाम को उठा, तो उर्मिला का छोटा भाई सामने पड़ गया। चटपट पूछा—"तेरी दीदी कहाँ है ?"

और उसने सुनाया कि दीदी उर्मिला शान्ति के साथ सिनेमा गई है।

बस, फिर कुछ पूछा नहीं। सोचा, वह उर्मिला आज अकेली क्यों गई ? ज़रा पास के चित्र पर आँखें गिरीं, वह चिल्लाने सा लगा—उर्मिला, उर्मिला !

निशिकान्त घबरा गया। उठा, और आलमारी खोल मनीबेग निकाल, कोट पहिन चल दिया।

लान की पत्थर की मूर्ति के पास आ देखा, खेल शुरू हो चुका था। कुछ जाते न बना। एक गहरी याद कुहरा सी छायी रही। चुपचाप झुक, सिगरेट जला, मूर्ति से लग, अपने में खो गया। पास लम्बे लम्बे हाथ सुडौल चिट्टा शरीर निरा पापाण जैसे वह पत्थर की मूर्ति सुना रही हो कि मैं हूँ नारी। वही, वही जो तुम्हारे अन्दर ज़रा बिखरी बिखरी है। आगे दिमाग़ में उर्मिला का खाका आया। तभी जैसे किसी ने उस मूर्ति में प्राण भर दिये हों, कहने लगी—'मैं उर्मिला हूँ, उर्मिला !' फिर सारी कोमलता में सजीवता का वास आ जैसे वह पत्थर की उर्मिला अपने दोनों हाथ फैला बोली—'मैं हूँ ओ निशि ! तुम डरो मत, मुझे लो।' और उस स्तब्ध भ्रम के आमन्त्रण को निशिकान्त अस्वीकार न कर सका। बढ़ा ! ज़रा और बढ़ा। फिर उस मूर्ति को हाथों में समेटे खड़ा रहा कि ध्यान भग किसी ने ठेले [illegible] को न पा वह मूर्ति से और भी सट चिपटा जैसे वह [illegible] है। धीरे धीरे बोला—"उर्मिला, उर्मिला !

# असह्य भार

और यह कर भी तो क्या ? मन उसके है, हृदय भी है। उसमें ज़रा सी याद भी सिरजी है। वह याद, वह निकाले बैन कि उसने कहा था कि—अचला, देखो, ज़रा अपने को समझ लो, मैं और कुछ चाहता नहीं। केवल तुम्हें तुम्हारा ज्ञान भर कराना चाहता हूँ। तुम नारी हो। स्वामी का विरोध दुख धाराओं का समेगी। और फिर भी क्या उससे पृथक रह सकोगी ?

यही होनहार है। यही विधि का विधान है। और अचला ने अपने को समझा तनिक अपने मन में लग पाया—वह नारी है। ठीक, स्वामी उसे चाहिये। प्यार की भूख है उसमें। पर वह क्या उससे सन्तुष्ट हो सकता। और सुनील ? वह स्वयम् है सुन्दर है, अपनी भावुकता में दबा है। पर उसका स्वामी उससे पृथक होगा—सुनील की धारणा से बहुत दूर। शायद उससे अधिक मज़बूत सुन्दर भी।

वह एक स्वचालित गति में चूक जाता है। उसका चूक मन की लकीरों के मार्ग से दब बाहर होना चाहता नहीं है। ये लकीरें सुनील पर खुली हैं। वह उसे क्या कर कि लकीरें कुछ मलिन हो उठती हैं। जैसे सुनील उसे नहला धुला कर उन्हीं लकीरों में अपना अस्तित्व घुला देगा और जैसे वह हँस कहीं सहेगा !

एक सन्ध्या को उसने स्वामी का हाथ पकड़ा था। उस समय उसे क्या पता था कि सच ही तो वह स्वामी बातों बातों का हो उसे अपना न सकेगा। उसी की भूलों में फँस, एक सीमित दायरे में आ वह केवल नारी भर रह जायेगी। सुनील दिन भर आया नहीं, उसका मौन गहरा गढ़। अताचा अब क्यों कर और कहाँ तक ? उसका जी उसे देखने को हो रहा था। वह धार से तनिक उसके आ से लग हँस, मुस्करा कर रिझाना भर चाहता था—'या, सुनो तो नाराज़ न होना। मैं अपने में बँधी हूँ। मेरी यह विवशता परमात्मा की देन है। तुम्हें समेटना चाहने पर भी समेट पाई नहीं। मैं नारी भी हूँ। स्वामी का ख्याल कहाँ मुझे तुम तक आने देता है। पर मैं कहूँगी कुछ नहीं। मेरा मन तुम्हीं में रमा रहता है। चाहती हूँ कि तुम में बँधा रहूँ।'

शाम को सुनील आता हुआ दिखाई दिया—कुछ भारी भारी सा। अपने में

छुआ धरा पुरुष ! और वह उससे कहाँ कह पाती थी—'स्वामी'  और उस दिन वह कुछ बोली नहीं। केवल चुपचाप खड़ी रही, कुछ दबी दबी। सुनाल की बातें वह निभायेगी। लेकिन  ! सुनाल पास बैठा था। उसकी अनजानी छाया को वह बाँधेगी।

और कल ? उसका स्वामी इससे अधिक रोमैन्टिक होगा। लगा—वह स्वामी अधूरी यादों का पुतला मात्र है, एक महान् अतीत का बाहरी खाका सा। वह स्वामी बस अच्छा लगता है नहीं। अधिकारों और अनुरोधों के बीच की गहरी खाई को वह भाँप भर गई थी, कि सुनील बोला—'रात भर नींद आई नहीं है। रह रह लगता रहा, मानो कोई मुझसे मेरी कला माँग रहा है। एलवजयण्डर-पुश्किन के स्कूल का एक कहानी लिख रहा हूँ। आज उसका दूसरा भाग समाप्त हुआ है। यह कहानी अपने जीवन का एक जीवित भाग है। एक अरसे का अनुभव उसमें रख चुका हूँ, बस आज ही समाप्त करना है।'

और अचला न देखा, नींद भरी आँखों से वह ताक गई। सामने एक काग़ज़ों का बण्डल रखा था।

उसने उसकी बहुत सी कहानियाँ 'पेपर' की हैं। दिन दिन भर, रात रात भी वह उसके पेन्सिल से लिखे हुये काग़ज़ों को सँवारती रही है। तभी, कभी कभी उसने उसे समाप भी पाया है। घर के एक कोने में तभी उसने कुछ पाया टिक कर सुनाल के विषय में अपनी धारणायें बनाई हैं। बस वह भाता रहा है। घर से लगा हुआ है, उसका घर, उसी में उसने सुनाल को पहिचाना है। उसकी भोली भाली छाया को पढ़ा है। और वह भी तो युवक है। उसको भी कहीं, किसी का सहारा पकड़ टिक जाने की ज़रूरत मालूम पड़ती होगी। कहानियों को साफ़ करते करते वह अटक कर सोचती सी पाती कि सुनील भावुक है। उससे बोल पाता नहीं, इसी से कहानियों का सहारा पकड़ा है। सुनाल उसे सुझाता—'मैं अपने जीवन में जा चुका हूँ। अब कुछ करने का जी करता नहीं है। और यह कहानी भी तो तुम्हें समाप्त करना है। तुम्हारी अनबूझी के सामने मैं झुक जाता हूँ। बस ऐसे कभी कभी लगता है, जैसे मैं तुम्हारे निकट अपना ममत्व छोड़ जाता हूँ, जैसे तुम में अटक अपना दूसरा ही भर मैं पाता हूँ।

पर वह कुछ कहती न थी। चुपचाप हँसी हँसी में अपनी मैं या मेज़ पर झुक उसने काग़ज़ सँवारा करती। फिर उन्हें साफ़ करने में लग जाती। भावों के प्रवाह में वह भी बही थी। उसकी मनचली वदनाओं को उसने भी समझा था।

और वह कुछ बिखरा हुआ सुनाल स्टोव पर केतली  । फिर उसे

प्याले में उँडेल अचला के सामने रख धीरे से कहता "लो, अचला! यह चाय मुझे बनाना आता नहीं है इसलिये देने में हिचकता हूँ। तुमसे कुछ कह सुन लेता हूँ। फिर भी बिना दिये जी भरता नहीं है। और तुम को यह क्यों अच्छी लगेगी?' और अचला हँस कर कहती— 'चाय का सहारा खूब पकड़ा है। और क्या तुमको यह नहीं लगा कि अचला का मन एक डोर में बँधा है। वह डोर अपने से हट कुछ एक के लिये कहानी लेखकों का मन सा देता है। कभी कभी तुम्हें बहका हुआ पाया है पर कह सका नहीं। और तुम्हारी चाय में क्या खूब है! बिना मैंने पाली नहीं। कुत्ते से भी मुझे अधिक प्रेम नहीं है। मैं हूँ अकेला! तुम्हें देख कर कुछ सोच भर लेता हूँ। उस दिन जाजा से कह दिया था— यदि तुम्हें सुनाऊँ का चाय मिल जाय तो।'

वह प्याली उसके आगे से लगा देता। और वह अबोल कुछ भरी भरी सारा कुछ बोलती नहीं। केवल ज़रा सा हँस, मुँह बिचका कर उस पी जाती, फिर वहाँ कहानियों पर आँखें टिक जातीं।

और गाड़ी आगे बढ़ रही थी। किसी मन की गहराई से तो उसने उससे सम्बन्ध जोड़ा है नहीं। एक वैवाहिक कार्य में वह स्वयं चूक चुका है। वह अपने में लगा उसस डरा था कि भाग्य के पलड़े में था उस उसको स्वामी मान लेना पड़ा। अपने से एक पृथक रूप में वह उन कहाँ देख सका था। उसने सुना था कि उसका स्वामी काली मूछों से लदा है। उसकी दुनिया में रह, देख, कह सुन कर क्या वह उसे निभा न सकेगा? एम० ए० में फर्स्ट आये हैं, और वह क्या उसके लिये कम गौरव की बात है? फिर शादी के बाद वह उसे लिवा गये थे।

गाड़ी एक स्टेशन पर रुकी।

सामने से उसका स्वामी हँसता हुआ, घूम कर चला गया। सुन्दर वह है। काफ़ी 'मिलिटाइज़्ड' भी। फिर भी वह अपने को कैसे समझावे। वह उससे छू कर क्या कहे-सुने। अपनी सारी बातों को समझाने के लिये वह आय कहाँ! और एक सुनाऊ? एक रोमांस बना उसके पास मैना भर रहा है। वह उस रूप पर चुका है। उसका स्वामी—और उस-जैसा खिला खिला युवक! सारी कहानियों में उसकी सँवारी हुई पहिचान भरी है। उसने कहा था— चलो, आज उपन्यास समाप्त हो चुका है। तुम्हें उसका अन्तिम अध्याय दिखाने आया हूँ।' और भारी भारी आँखों की सफेद पुतलियों में एक अपनत्व की छाया ला कर वह दूर ताक रही।

लेकिन यह जाय भी तो कैसे उसके साथ?

रात ही को तो उसे एक अनजाने युवक को स्वामी मान लेना है। अपनी उलझन

में वह खुद ही बँधी है। और क्या यह लाल साड़ी देख कर भी वह नहीं समझ सका है ? पैरों में महावर भा तो उसने लगाया है, और हाथों में भी ! फिर भी तो वह अनजान है। और मेंहदी के दाग !

हाय वह जाय कैसे ? मानो वह उसे सुझाना चाहती हो कि ओ सुनील ! तुम हो बड़े भावुक कहानीकार भी ! फिर भी मुझे समझ सके ? मुझे खोलने की ज़रूरत ही न समझी। और मैं कैसे कहूँ, मैं भी नारी हूँ जो क्या कहीं भी कुछ कहती है ?

पर वह न माना था।

उसने उसे समझाया था, उसके पास अपनी टिका थकी स्मृतियाँ बुझाना भर चाहता था। वह आज उसे क्य कह दे। उसकी अपनी वेदना में वह उसे क्या समझा दे ? वह कहानी लेखक है। उसने बहुत सी 'कैगरट्रीफी' लिखी है। और और मन के पास ही उसने सभी किसी को तौला भर था। किन्तु अचला ठीक तो है। उसने उसे जाना है। रूठी हुई आँखों से उस हँसाया है। पर जैसे अब यह सारा टूटना टूटना भर चाहता हो। यही होनहार है।

कमरे की शाखे लगी हुई बड़ी बड़ी आलमारियों के अन्दर जैसे उसकी चीख पड़ती हो। वह कमरे में खड़ी था। सामने मेज़ पर रात को देर तक लिखते के कागज़ पड़े थे जैसे वह सोया नहीं कि वह बोली—"मुझे कुछ लगता नहीं है। तुम भले हो। और इतना क्यों लिखते हो स्वास्थ्य कहीं खराब !" फिर उसने उपन्यासों के कागज़ों को सीरियल से लगाया, सुनील के उपन्यास का वह मैनुस्क्रप्ट था। वह कुछ बोला या नहीं। केवल सामने मेज़ पर बैठ कुछ सोचता भर रहा था। कि गाड़ी एक जकशन पर खड़ी थी।

सुनील में कितना आकर्षण है। वह 'थ्रिलिंग' का दीवार बना उसके मन के आँगन में खड़ा हो गया।

और स्वामी सामने के सीट पर बैठ था। जीवन और समाज की परतों के बीच में उसने उसे सामने ही तो पाया था। पर उसे कहाँ कह पाई थी कि सुनील मैं तुम से लग सकूँगी नहीं। भावुक तुम हो। अपनी कल्पना से मेरा निर्माण कर लेते हो। मुझे मन में पास जान, अपने में खींच, तनिक हँस, मुस्करा कर कह लेते होगे कि मैं पुरुष हूँ—तुम्हारी छाया में खो जाना भर चाहता हूँ ! पर तुम क्या जानो कि समाज से तुम्हें धर सकूँगी नहीं। और तुम स्वय में मुझे कहानियों में ढाला क्या

उसका आ गया। निकट की खिड़की पकड़ सा झिझक लेना भर चाहता हो कि मैं तुम्हारा

पहचान का अधिकार भी रखता हूँ। पर तुम बोलती क्यों नहीं। तुम्हारी आँखों की सुधा के आगे मैं चुप रहना चाहता नहीं। और तुम क्या प्रमों हो वैसी रहोगी ऐसा हो ?

वह बोला—"लेट ही जाइये ! आप थक गई होंगी। अभी स्टेशन काफ़ी दूर है। उसका अनुरोध ! स्वामी वह है। प्यार भी करे शायद ! उसे मनाने भी ! वह तक नहीं भी कर सकता था। वह जान में उसे बाँधे हैम ! अपने में घुला हुआ सारा था वह। और वह क्या कहे ? अचला चुप, मुस्करा कर, झेंप कर, सकुचा कर ज़रा खिसक भर गई, जैसे यही उसका नियम था। स्वामी इलस्ट्रेटेड वीकली का पहला हल कर रहा था। भरे गोरे चेहरे पर सुनहरी कमानी का चश्मा और वह क्या सुनील से भी अधिक उसके पास आ गया था। फिर भी सुनील को वह भूले कैसे ? उसमें ज़रा रूखा हो ता पड़ा है। बहुत सा समझा तो कर वह उसे निकट पा सकी थी। कई बार की झिड़की में वह उस भाँप गई था।

उसका सब से निराला रूप सामने था।

"तुम ने मुझे इतना सहज, भावुक और कलाकार क्यों बना दिया—अचला !"

बहुत दिनों तक वह इसका उत्तर न दे पाई सोच रही थी।

फिर वह एक बार घर गई था। सुनील को जो मालूम हुआ तो उसने एक पत्र के साथ कुछ पुस्तकें भेज दीं। पत्र इस प्रकार था—

'अचला !

× × तुम्हें सदा इस रूप में।

और तुम तो बस निराली हो। मैं तुम्हें 'तुम' कहने का अधिकार रखता कहाँ ? फिर भी तुम्हें समझा है। विश्व में इतना ऊँचा बढ़ गया हूँ कि अपने को भी भूला जा रहा हूँ। तुम्हारी भोली छाया को पकड़ मैं जो कुछ हो सका हूँ, उसी की पाँच प्रतियाँ भेज रहा हूँ। उन्हें शाम को ठीक से पढ़ लेना अच्छा !

और एक पत्र अपने स्वामी का भी। फिर कभी मिलूँगा क्षमा करना !

तुम्हारा,

—सुनील।'

कि विचार टूट गये।

सुनील ज़रा हँस, सकुचा कर पीछे हट गया। कुली बिस्तर का बण्डल उठा कर स्टेशन पर रख रहा था। यहीं उन्हें उतरना था। मन के पीछे सुनील था और स्वामी ! उसने कहा था—मन में मुझे आश्रय देना, चाहे बाहर तुम मुझे मत रखना मैं रहना चाहता भी नहीं हूँ। पर सुनील को वह भूले कैसे ? और उसका स्वामी ! सुनील से कम प्यारा भए !

स्नेह जगा। चाय बनी। और तभी उसकी धुँधली रोशनी में उसके स्वामी ने बुकशेल्फ में रखा हुआ उपन्यास देखा। बड़ी रात बीते जब वह सो गई, तब उसका स्वामी चुपके से उपन्यास उठा, ऊपर के कमरे में जा लेट गया।

और उपन्यास अन्दर समर्पण था। उसके बाद एक भावुक चित्र—बिखरे बिखरे बालों में एक पहिचानी हुई युवती! चित्र कुछ कह-सुन चुका था। लगा, उसने उसे कहीं देखा भर है जैसे वह बताना भर चाहता हो कि तुम मुझे व्यर्थ ही में ब्याह कर घर लाये मैं तो सुनील की हूँ। उसके नेत्रों के निकट और जी के पास हूँ जैसे वह अपने में स्वामित्व की रेखायें भी छोड़ना जानती हो। बहुत आगे वह पहुँच गई थी।

दूसरे सवेरे उसका स्वामी उससे कुछ बोला नहीं। केवल उपन्यास पढ़ने में तल्लीन रहा। अचला ने कई बार अनुभव किया कि उपन्यास पढ़ते पढ़ते उसका स्वामी कभी आँसू पोंछ कुछ हँस कर सोचने लगता था।

चार शाम को उसका स्वामी बड़ी देर तक घर आया नहीं। अचला मुँदी ढँकी धरी भरी बैठी भर रही कि उसे याद आया कि उसका स्वामी गई रात को बड़ी देर तक पत्र लिख रहा था। खोजा, तो उसने पाया—

'सुनील की तुम!

'तुम्हें समझ सका नहीं। मैं भी पुरुष था। किसी को निकट देख कर पढ़ना भर चाहता था। फिर भी अलग अलग हटा रहा। तुम एक कहानी लेखक की आँखों में बैठी हो, हँसी हो। मधुरता के रंग में रंगी हो। तुम्हारा निर्माण कल्पना से हुआ है। और मैं कैसे तुम्हें समझ सकूँगा। तुम ठहरीं नारी। तुम्हारा चित्र जभी उपन्यास में देखा, साथ ही सूखा समर्पण भी। सोचा—'यदि मैं तुम्हें मन से लगा सका होता! पर मैं तुम्हें धोखा दूँगा नहीं। तुम्हारे योग्य भी मैं हूँ नहीं।

मुझे क्षमा करना!

'तुम्हारा भार ले कर मैं चल सकूँगा नहीं, इसलिये अलग अलग जा रहा हूँ।

'तुम्हारा जो चाहे तो सुनील के पास चली जाना। मुझे भूल जाना, अचला!

—तुम्हारा स्वामी।'

फिर कभी उसका स्वामी आया या नहीं, कौन जाने? परसों सिनेमा गया था। तभी सुनील मिला था। मिलते ही उसने अपने उपन्यास की एक प्रति दी—और यह असह्य भार उसी का ही तो एक अध्याय है न!

उल्लास बिखेर नीलम को वह क्या माने ? आनंद की रंगीन साड़ियों का सहारा ले, सावन में घूम, अलबेलों का पुजिन्दा हिला कहती कल आऊँगी। अच्छा कल! वह सुन्दर भागती हुई नीलम क्या कल्पना में जीवन नहीं दे जाती ? यह सब कुमुद को लगा है।

नीलम अपने में ज़रा चूक जाता है। जो स्वामी का अभाव उसने अपनाया है, उससे उसका जी बुरा नहीं है। उसकी इच्छा है कि स्वामी से भी आगे 'कुछ' हो। वह 'कुछ' की बात वह सोचती है। इसी भावना से बनी हुई नीलम आज कुमुद को बहुत बहुत उलझा देती है।

उस बार ऐसे ही कुमुद ने उसे देखा था। तब वह अपने किसी निकट सम्बन्धी के पास आई थी। तभी सब कुछ समझा चुका, मन के पास आ जम चला थी।

बातें उलझना ही चला गई थीं।

और जब सुलझीं, तब पाया कि वह नीलम नाम की सुन्दर, भरी भरी नारी में आ अटका है। वैसे ही कभी वह उसके भाई का देखने घर गया था। उसका भाई है। तनिक बीमारी से लगा, और यह बीमारी की बात नीलम के मन में बेचैनी भर गई है। खूब छटपटा रहा वह उसे निकाले कैसे ? कुछ बैठा, तो सामने नीलम आई। मेवा का थाली में ऊपर, वह तिलमिला कर बोला—"कुछ लाइयेगा ?"

उसका भाई कुछ बोला नहीं, और वह समझदार नीलम जैसे सब कुछ समझ गई हो। गई, फिर एक तश्तरी में कुछ जमा, बाहर का आँगन पार कर ऊपर की सीढ़ी पर आई। तभी कुमुद के मन में अनजाने बात उगी थी कि यह नीलम क्या है, जो वह उसे समझ नहीं पाता है ?

फिर उसके संशोधन की याद आई थी, और अब उसकी कहानियों को ठीक करते समय, जैसे नीलम अपने से बाहर बाहर हो लकीरों में आ, हँस, भँवर, कह जाती हो कि हाँ कुमुद; स्वागत गात ठीक कर देना। और देखो, कहीं स्वयं को ठीक न कर बैठना।

उसके छोटे-छोटे शृंगार-भर शब्दों से लगी लगा लाइनें और उनका चित्रण! नीलम कुछ सुझा जाती। बहुत पुरानी बात नहीं, बिलकुल नई, अपनी ही बाँके से लदी लदी भर, जैसे उनके मध्य की रेखाओं में उतर, ज़रा पास आ, मिल हँस जाना चाहती हो। और कुमुद को लगता, उसमें एक आवरण फिर से स्थान बना चला है। वह उसकी बात सोचे कैसे ?

नारी की बात—नीलम की बात !

सन्ध्या को नीलम आई थी। कुमुद को पा अपने को भूल गई। फिर सँभल, गम्भीरता में भी मज़ाक से बोली—"किसी की शादी हो, और किसी को मिठाई भी न मिले! भाई वाह!"

और कुमुद चिल्लाया—"नीलम!"

"हाँ, कमला के साथ! मुझसे भी अधिक सुन्दर रही होगी! है, न!"

'नीलम!'

नीलम चुप थी।

आज शादी की बात एक दुःख से कर जो उसके चारों ओर उड़ रही थी, वह कमला की ही इच्छा रही होगी। और उससे पृथक् हो नीलम ने अपने को इमारत में यों सूना पाया। दरवाज़ा पर बैठा रहा चुपचाप कुछ सोचता सोचता सा।

और कुमुद बोला भी—'नीलम, भविष्य का मनोज्ञ उषा ज़रा रश्मों से लग हम क्या नहीं करते हैं? प्यार शादी और सब कुछ भी!'

नीलम ने बात काट कर कहा था— अपना संसार बसा लेने के बाद दुःख होता है कुमुद! नारी चाहती है कि उसका दुःख सीमित न रहे। वह आगे बढ़े ज़रूर! चाहे वह दुःख अधूरा ही हो पर रुके नहीं। जिन्दगी में रुकना पाप है और चलते रहना ही पुण्य।'

यह कमला नाम की नारी नीलम के सहारे कुछ दिखी दिखा हो उठी थी। पहले ही बातों बातों में कभी उसका नाम भी आ चुका था, और उसकी सुन्दरता की परिभाषा में रंग लाने को नीलम से हारी मान चुकी थी।

कुछ दिनों के बाद नीलम बहुत गम्भीर मज़ाक करने लगी थी। अपने उत्तरदायित्व हट, वह मज़ाक कुछ बुरा भद्दा ही लगता था। हाँ नीलम का एक भरा भरा रूप उसमें बाहर ही रह जाता था। हँसी को रोक फिर नीलम बोली थी—"नाम भी तो मिलते ही हैं, पढ़ी लिखी भी। प्यार कुमुद, और वह कमला। 'क', 'क' का वर्ग!"

आगे नीलम हँस पड़ा।

हँसता ही रही, जैसे हँसता रहेगी।

कुमुद नीलम के सामने गम्भीरता में थक जाता है। और वह चाहता है कि उसको वह थकान उसे दुःख न दे। चाहे मज़ाक वह भले ही न करे। और पढ़ा लिखा नीलम का मज़ाक घर कर गया। उसने सोचा—यह जो पास बैठा नीलम में समाई नारी है, वह इतनी गम्भीर क्यों है जरा हँसी हँसी में भी दार्शनिकता से भाग, नीलम भी रह जायगी। नीलम कमला!

और ?

नीलम ! नीलम ! नीलम !

जैसे नीलम में नीलम है।

फिर कभी माँ ने उसके स्वामी के पास जाने की बात सुनाई थी।

स्वामी ?

कुमुद खूब वेदना से भर गया था।

नीलम का स्वामी भी है। ज़रा कुमुद से सुन्दर, स्वस्थ और अधिक पढ़ा लिखा भी। फिर भी कुमुद क्या कहे ? कैसे सुनावे कि वह स्वामी उसे भला नहीं लगता है। नीलम को अपने में छिपा, क्या वह भला रह भी सकेगा। और तभी नीलम झिलमिल झिलमिल साड़ी हिलाते हिलाते सामने आ हँस कहती—"नहीं, नहीं, नहीं !"

नीलम की मन की बात उसकी हँसी क्या वह एक मखौल समझे ? और स्वामी ? दिमाग़ नीलम को खींच। जैसे चुप हो धीरे धीरे कहना चाहती हो कि यदि कुछ पहले मिलते, तो तो !

फिर नीलम सन्ध्या को आई। तो कुमुद कुछ बोला नहीं। चुपचाप किताब पढ़, उसी में खो, चुपचाप लेटा रहा। आते ही नीलम कुमुद को देख खिलखिला पड़ी। और कुमुद लेटा रहा, यह सोचते-सोचते कि इस टुकड़ा-सी ज़िन्दगी में वह नीलम को कहाँ रखे ? नीलम है नारी, सुन्दर और पढ़ी लिखी भी। और वह आई क्यों जब उसे टूटना ही था ? विचार टूटा। नीलम ने कहा था—"बड़ी दूर से आ रही हूँ। सच ! धूप में। खूब थक गई खूब !"

तो कुमुद उसकी बात, वेदना से तिलमिला कर चुप न रह सका। धीरे से बोला—"दुःख से ज़िन्दगी छोटी होती है। आपके कष्ट से ज़िन्दगी का एक साल और छोटा हो जायगा।"

सुन कर नीलम ने चाहा कि कुछ कहे। फिर बोली—"आप भी "

बात कट गई।

और माँ फिर बातों में उलझी थीं। कुमुद को लगा, ज़िन्दगी एक स्वप्न है। इसी स्वप्न में आ, कभी सच ही तो उसने विद्या को भी परखा था। वह भी ऐसी ही थी। भली भली पूरी, समूची विद्या ! फिर शादी की ओट ले, वह भागी। उसका स्वामी और नीलम भी तो स्वामी रखती है।

स्वामी स्वामी, स्वामी !

और तभी माँ ने फिर कहा—"तुम तो स्वामी के पास जाने वाली हो ?"

मिल कर मैं सुखी हो सकूँगा। मैं कुछ भूल जाऊँगा, मेरी सारी प्यास उसी में रम जायगी। तुम्हारा भी कोई नहीं है। इस अलसाये हुये मासिम को ले कर क्या करोगी? तुम रह भी नहीं सकोगी। और अपनी ओर तो देखो, क्या सदा 'एक' म कसी रहोगी, बँधी रहोगी। यह दिन भी चले जायँगे।

"मकान छोड़ने को मैं नहीं कहता। लेकिन तुम यहाँ रहोगी कैसे? तुम मेरे घर चलना। रोटी बनाना, चैन से रहना। उम्र के तीस साल ऐसे बुरे-बुरे बीत जाने पर आज यह जी चाहता है कि किसी के दर्द में अपना खून जम जाने दूँ। पत्थर की भाँति जम जाने दूँ। उसमें फिर से मिल कर घुल जाऊँ!" वह फिर बोला—"अपनी सारी उम्मीदें चमेली, तुम्हारी आँखों की तेज़ी के सामने बिछा दूँ और इसी तरह गलता-गलता गल जाऊँ। और मुझे यह मिले कि मैं परदेशी था! पराये के पीछे जलता जलता जल गया। आज न जाने क्या मुझे हो गया है! उसमें तुम्हारी ही रूप तो नहीं भरा है! मैं दिल के अँधेरे में तुमसे कुछ कह-सुन कर हलका भर होना चाहता हूँ, कई दिनों की दबी हुई बातें तुम से चुपके से कह डालने को जी होता है। चमेली, चमेली, ओ चमेली! तुम्हें मेरी कसम है, तुम मुझे नहीं समझ सकी हो। 'हाँ' भर, कह दो। सच, मेरे मन में तुम्हारे लिये कोई बिगाड़ नहीं है।"

और चमेली न बोली!

उस उसके उत्तर में न जाने क्या हो गया था उसने धीरे से अपना सिर घुमा लिया था। जैसे किसी गहरी सुधा के बोझ को उसका सिर अब अधिक देर तक न उठा सकेगा। आख़िर उसने सारा सामान बाँधा बूँधा पर ठीक समय पर वह न आया।

दिन निकला। ऊपर चढ़ा और दीवालों के उस पार भी जा पहुँचा। चारपाई पर दरी में लिपटी हुई चीज़ें धरी थीं। अन्दर का सामान उखड़ा पुखड़ा पड़ा था।

पर वह न आया!

चमेली ने उसकी प्रतीक्षा में आँखें बिछा दीं। मन खोल दिया। रात आ गई, पर वह आया नहीं। उस रात को चमेली नींद भर सोई नहीं। दीदी के पूछने पर भी वह रोती ही रही।

द्वार पर आ कर 'बाबा' शाम की भीख माँग रहा था। वह भागी-भागी बाहर आई, देखा, तो परदेशी झोली लिये खड़ा था।

वह काँप गई। फिर बोली—"बाबा! मेरी मुराद!"

"लेकिन, मैं तो परदेशी हूँ परदेशी, चमेली।"

"परदेशी! तुम बड़े अनजान हो! सारा सामान ठीक कर लिया है। अब

"लेकिन मैं कह जो रहा हूँ कि मैं परदेसी हूँ !"

"हाँ ! तुम परदेसी हो यह ठीक ही है। लेकिन तुम जा रहे हो। आज मेरे कुछ आराम कर लो। और मैं क्या ऐसी ही रहूँगी ?'

"पर, चमेली ! मुझे बहुत दूर जाना है। मैं अब तुम्हारी छाया सँभाल नहीं सकूँगा। सच, मुझे धोखा न दो। मैं तुम्हारा बोझ न उठा सकूँगा। वह भारी है और मैं कमज़ोर हूँ।

'तो क्या तुमने मुझसे नहीं कहा था कि घर चलना।"

"हाँ कहा था पर अभी उसका समय नहीं आया है चमेली। अवसर आने पर मैं खुद आ जाऊँगा। चमेली, चमेली ! मुझे क्षमा करना !"

'तो कब ?'

'एक चौथे साल।

परदेसी चला गया। चमेली मूर्ति सी खड़ी देखती रही। जैसे वह कुछ समझ गई हो—नारीत्व का विभुता का एक सिरा-सा।

शाम को उसी पोखरे का गाछ पर कभी कभी चमेली आ कर सोचने लगती है कि वह परदेसी है पर उसकी भूरी-भूरी आँखें हँसता हुआ चेहरा और सच ही वह फिर आयेगा। उसका हृदय घूम जाता है। जब रात का अँधेरा चारों ओर फैला काँप उठता है, तब वह चुपके से उठ कर उसी पेड़ के नीचे आ जाती है। यही उसका नियम है। सारी लालसाओं को सँवारे चमेली समय के निरखने की चेष्टा करती है। बहुधा वह अपने को भी भारी लगता है। मानो उसके प्राणों में प्रलय हो रहा हो। बहुत दिनों तक वह ऐसी ही रही। सुखी रही, या दुखी, कौन जाने ?

वह फिर आया या नहीं ? यह नहीं कहा जा सकता। आज भी उसके दिल में वह घुमी हुई है 'एकाकी याद' !

# त्याग-पत्र

अब प्रमिला सोचती है कि प्रशान्त में उसका मन ज़रूर है। एक सांसारिक दायरे में घिरी हुई वह प्रशान्त युवक को कैसे सहे? अपनी गुत्थी वह बनाये और बिगाड़े भी, पर प्रशान्त को उसमें वह क्यों घसीटे। कभी कभी मन में वह ऊब भी जाती है। प्रशान्त का एक घिरा हुआ अपना मन है। वह मन किसी को छूता नहीं है, और उलझनों ही उलझनों में पास से रूठ भर जाता है। वह इसे अपनी गुरुता मान तनिक ठहर जाना चाहती है। पर रुक नहीं पाती। रुक कर अपने उत्तरदायित्व को कैसे निभा सकेगी।

प्रमिला उसकी भाभी है। वह नारीत्व में छिपी प्रमिला इस पुरुष प्रशान्त के जी से मट चुकी है। बातों-बातों में उसे लगा है कि वह पराई नहीं रह गई है। आफिस से छुट, बाइसिकिल पर बैठ जब प्रशान्त शाम को घर चल देता है, तब दिन भर की मरी क्लो प्रमिला शाम की ओट में आ, सब काम छोड़, ज़रा मुँह हाथ धो, अपने को पा, दरवाज़े पर टिक जाती है। और प्रशान्त की गहराई, उसका भार कि वह उसे कहाँ तक देखे आँखें भरती नहीं। एक रेखा सी, मूक हँसी में सीमित प्रशान्त वह उससे अलग होने की बात पर रुके कैसे?

भाभी की मूक नम्रता में खो उसने कहा था—"प्रमिला, मैं तुम में अपनत्व पाता हूँ। देखो, मुझ अपनी नाराज़गी में मत खेना, अच्छा!"

और प्रमिला ने चाहा कि उस खड़े हुये युवक से कहे कि प्रशान्त, मेरा घर मेरे पास नहीं है। जो है भी वह तुम्हारा है, और जो तुम्हारा नहीं है, वह है भी नहीं, सच! फिर ऊपरी मन से तुम्हें अलग क्या करूँ। स्वामी का तो एक नाम भर है और अब जैसे उसने कोई बात पकड़ ली हो। धीरे-से बोली भी—"प्रशान्त!"

और प्रशान्त ने आते हुये सुना प्रमिला बुला रही है। उस सुख को वह कहाँ छिपा कर रख ले। जो कुछ है, वह प्रमिला है, और प्रमिला से बाहर जो है, वह उसका है भी नहीं। विचारों में कुछ बढ़ा तो प्रमिला आती सी लगी। गुलाबी ज़रा की साड़ी में लिपटी हुई। प्रमिला को वह क्या कह दे! और प्रमिला ने जैसे कुछ कहा ही नहीं, और न सुना ही कि चाय की तश्तरी पर हाथ रुका। प्रमिला

अपने साथ 'सर' लाई है। और उसने हाथ का अखबार रख उभरी हुई आँख में देखा कि प्रमिला भाभी की हँसी में वह रुच गया है। उस नई भाभी की भूख को वह भाप कैसे ? चाय पी लिये; पर भाभी को क्यों कष्ट लगे। उस कष्ट का वह सगा भी क्या दे। जो सपना उसने देखा है, वह उसका है नहीं, और सगा से हीन वह उसे क्या माने ? तभी भाँप प्रमिला ने प्याला से मुँह निकाल ज़रा झिझक, रुक, हँस कर कहा—"तुम्हारी बात मुझे लगती है। साथ हो मैंने जाना है कि भाभी का रिश्ता निभाना एक ज़रूरत है।"

और प्रशान्त से वह चाय नहीं पी गई। प्रमिला कुछ और आगे बढ़ी या उसे लगा जैसे उस समय पा, चाय का प्याला उठा, कुछ भावुक हो उसने प्रमिला के ओठों से लगा दिया। उसकी भाभी प्रमिला कुछ डरी नहीं, झिझकी भी नहीं। हाँ, ज़रा अपनी सत्ता से कुछ थोड़ा-सा हँस, धीरे से उसे गले के नीचे मुँह चिपका कर उतार भर गई।

और उसने फिर सुना—'प्रशान्त!' वह उसका क्या उत्तर दे। उम्र घटे से नाम का यह बड़ा-सा युवक जवाब भी क्या दे ? नाम उसका छोटा ज़रूर है, पर उस घटे से नाम में भराव अधिक है।

प्रशान्त सोचता है—'प्रमिला में केवल भाभीपन ही नहीं है, बल्कि उससे आगे भी कुछ है।' जैसे उसका मन कहना चाहता हो कि प्रमिला, मैं क्या उत्तर दूँ। नाम मेरा ज़रूर है, पर मैं नाम का भूखा नहीं हूँ। तुम्हारी दुनिया में क्या ऐसा ही होता है। प्रशान्त बोले क्या ? वह बेबस है। और क्या प्रमिला भारी इस छोटेपन को पा नहीं पाती है। भाभी सामने खड़ी थी। आँखें अपनी हार माने क्यों ?

प्रमिला सोचता रहा। उसने उसे पुकारा; प्रशान्त कुछ रुका भी। फिर भी बेबोझ कुछ झिझका क्यों ? यह रुका-रुकी उसे सुहाती नहीं है। वह बुलाये और प्रशान्त रुके नहीं। यह क्या प्रमिला इस बन्धन में ले सकेगा ? उस छोटे से काल में प्रशान्त को लगा था, मानो वह भाभी इसे दूर न कर सारा सुख औंट ज़िन्दगी में निभ सकेगी। बात बदलने के विचार से वह बोली था—"कल ज़रा आफिस से जल्द आना।"

जल्द आना, यह जैसे प्रशान्त से बाहर की बात है। काम वह करे, उसमें डूबे भी। फिर प्रमिला को वह अपना दुःख क्यों दे ? आखिर का मन कठिन है। और अब प्रशान्त को स्वयं हुये लगा, जैसे उसका भार पूरा नहीं उतरा है। मन की सिसक को वह छिपाये क्यों, जैसे यह युवक खुल कर इस सुन्दर नारी में मिल जाना चाहता

हो। और प्रमिला ने आगे कहा था—"तुम्हारी दावत है, अच्छा ! चार बजे शाम को, देखो, चूकना मत।"

दावत की बात वह सुने, प्रमिला उसे पान लाये और वह क्यों उसे पृथक पृथक रखे। वह भाभी की व्यस्तता में कुछ सुधार लाना चाहता है। कुछ रुका तो मन कहने सा लगा कि भाभी, इतनी जल्दी क्यों, और तुम्हें यह नहीं लगा कि मैं तुम्हारा हूँ। कभी आ कर चाय के सहारे तुम्हें छू लेता पर तुम ! फिर भी प्रशान्त पहले ही आ पहुँचा था। देखा, तो प्रमिला कुछ सुधरी सा सामने मेज़ पर झुकी मिली।

प्रमिला का अपना काम है। एक बँधा हुआ नियम उसे लग गया है। और वह प्रमिला नारी उसे साथ, टोस्टों के बण्डल खोल आज यथा से अधिक भर गई है। लज्जा करना उसे आता नहीं, और प्रशान्त के आगे वह छिपे क्यों ? सामने प्रशान्त को देख वह चौंकी थी और एक हलका साफ़ नमस्ते में व्यावहारिक हार जीत का प्रश्न हटा हुआ उसे मिला था कि वह युवक उसके और भी पास आता जा रहा है।

और यदि ज़िन्दगी यहीं पर रुक एक चाय का घूँट बन समाप्त हो सकती । जैसे उसे गले से उतार भाप में भीग कर ही सारे कर्तव्य को निभाना होता है, जैसे उसका सम्बन्ध केवल बाहर ही का रहा हो। प्रशान्त अब केवल गैर ज़िम्मेदार आदमी ही रह गया है। वह है, और उसस भी दूर निमला।

निमला ? ज़िन्दगी कुछ रुकती सा लगती है। आज से चार साल पहले प्रमिला ने इसी का नाम लिया था। याद कुछ उभर उभर आती है।

आफिस से आ, अपना सूट उतार, ज़रा सुस्ता जब वह अपने कमरे में बैठा था, तो भाभी दूर से हँस, अपने में मचल, पास आई। आँखों में आँख टिकी रह गई। एक ज़रासी खींच प्रमिला बोली—"आज आफिस से कैसे जल्दी आ गये ? निर्मला आई थी, और तुमने तो उसे देखा ही होगा। बड़ी भली लड़की है !"

और परसों निर्मला अपना माँ के साथ घर आई था। तब उसने यह जाना था कि वह उसे अच्छी ज़रूर लगी थी। कल आफिस में उसकी याद आई, तो जी देखने देखने को करने लगा। जरनल और लेजर के बड़े बड़े रजिस्टरों पर आँखें रुकीं ज़रा और रुकीं, तो पढ़ा 'निमला निमला !' वह घबरा गया। घड़ा ने अपनी टन-टन में सुनाया 'निमला ! निर्मला !' और अब प्रशान्त जैसे अधिक रुक न सका। उठा और बाइसिकिल पकड़ कर घर पहुँचा। जहाँ पर निर्मला बैठी था, उसे ध्यान स देखा—जैसे वह भोली निमला अपना रेखा चित्र छोड़ गई हो।

आज प्रशान्त को बहुत ऊब है। जी में एक अभाव का स्थान बन गया है, जिसमें निर्मला नाम की एक नारी अपना अस्तित्व छोड़ कुछ सुस्ता गई है। उसने

चाहा कि भाभी से कुछ बोले, पर बातों में अटक न सका। चुपचाप कुरसी पर बैठ, अखबार खोल उसमें खो गया। दूर से भाभी की छाया बड़ी सफेद मा— नाची नाची और वह निमला की मलिन हँसी में रुक, हँस, खेल कर कुछ ऊपर उठी। तभी प्रशान्त को लगा, जैसे भाभी उसे समझ न पायेगी, और वह एक मूढ़ व्यस्तता में ऐसा ही लगा रहेगा। इतने में निमला हाथ में गँडेरी की तश्तरी ले पास आई। उसे मेज़ पर जमाते बोली—'कुछ खाइयेगा?'

बात कुछ उलझी सी लगी। प्रशान्त अपने से बाहर रहा। कुछ बोला नहीं। सोचा—'प्रमिला भी कैसी भली है और यह निर्मला। बहुत सोच विचार कर बोलती है। ठीक यह, पर इस प्रमिला का जी क्या दुखे। पर निमला नहीं, प्रमिला प्रमिला वह जी से हठ करे पर प्रमिला का कैसे हटाय? जैसे गँडेरियों के टुकड़ों में उसने सब कुछ पा लिया हो। रुक कर जब में भर लीं।

पास बैठी हुई प्रमिला ने सोचा गँडेरियाँ वह चबायेंगे, उसे सजाये भी पर वह प्रशान्त उन्हें न खा जेब में क्यों भर? गँडेरियाँ बनाते बनाते अँगुली जहाँ कट गई, वह छुआ हुआ था और उससे तिलमिला कर वह बोली—'सामने खाने में कुछ बुरा है?'

प्रशान्त उसे कैसे समझाये। मन के कुआँरों में उसे रख लें, यह वह भी चाहता है। जैसे मन कहने-सा लगा कि प्रमिला सामने की बात मुझे लगती नहीं है, जो छू रहा है, इसी से तुम्हें बाहर पा चुका हूँ। फिर निमला की बात सामने आई। साफ़-साफ़ सच सच। पर देखा, एक गँडेरी निकाल मुँह में रख वह चुप रहा।

आज वह सोचता है, निमला उसके घर आई, बैठी भी और कुछ दे भी गई। उसका देय वह रखे कहाँ? पर प्रशान्त ने उसे देखा नहीं। यह सच वह कैसे सहे। प्रमिला की आँखों में पढ़ा जैसे उसने उसे समझ लिया हो।

एक धुँधला पहला सामने आई। यदि निमला जीवन में निभ सकती। कुछ सोच उसने धीरे से कहा था—"हाँ, देखा तो है।"

और प्रमिला कट गई।

बात बढ़ाई नहीं। वह लाज में छिपा रही। ज़रा बीमार हुआ तो निमला फिर आई। आरामकुरसी खींच बैठी, तो प्रमिला ने प्रशान्त की बीमारी का हाल सुनाया। उसका एक रूप आगे आया। प्रशान्त कहने-सा लगा—'निमला निमला!' और निमला ने दूर देखा प्रशान्त लेटा है; चुपचाप बेबसी में गड़ा। और अब निमला अपने को क्या करे? धीरे से प्रमिला को ले प्रशान्त के कमरे में आई।

इस युवक प्रशान्त में आज निमला का जी जम गया है। जी उसका है, पर

लगाव पर उसका लगाव नहीं है। पास लेटे हुये युवक प्रशान्त की भावनाओं का कुछ दूर साक्षा सा बना, फिर मिट भी। जैसे प्रमिला की ओट में वह उसे छू चुका हो।

और प्रशान्त उसे पा कुछ चौंका, दीवार पर टँगे हुये चित्र पर आँखें टिकीं। निर्मला आती सी लगी। हमारी गृहस्थी भी एक चित्र की भाँति है। उसने सोचा, हम बोलते हैं, हँसते भी हैं, और फिर अपना अस्तित्व खो कर जल की लहर की भाँति कुछ दूर-दूर जा मिल, रह जाते हैं। और सोचा निर्मला ने दूर का सहारा पकड़ा है। और प्रमिला नहीं, निर्मला दोनों में वह किससे मनमुटाव करे? निर्मला बड़ा भोली है, सिर्फ चुप खड़ी रहती है। आज भी वैसा है कि प्रमिला ने दवाई का समय जान हाथ बढ़ाया, उसे निर्मला को दे बोली—"तुम दवाई दो मैं आती हूँ"

और निर्मला का सारा उत्साह टूट गया। अभी उसे भाभाजी की ओर से प्रशान्त ने कहा था—"ज़िन्दगी में बदलना पुण्य है और एक-सा रहना पाप।" कह कुछ नहीं सकी। दवाई का फैसला सुन कर, समीप पहुँची, ज़रा सकुचा, लजा, झुक, हँस कर दवाई का गिलास मुँह से सटाया।

एक सुन्दर नारी की कोमलता, निर्मला की कोमलता क्या वह इसी भाँति रहेगा। सामने निर्मला का साकार चित्र देख वह बहक गया। कुकाव का सहारा ले एक सधी हुई उलझन में उसकी आँख उस पर टिकी रह गईं। दवा वह पिये, पर निर्मला को कष्ट रोग क्यों लेंवे। दूर पर निर्मला कहती-सी लगी—प्रशान्त, तुम यहीं रहना, रहना और ऊपना मन! नारी के साथ एक शादी में था, अपने आपको गला देना अच्छा! यही मेरा ध्यान है, अपने से बाहर की पाओगे। कि नारी कला की एक चीज़ है, मुझसे मिलान मत करना। दुख-पीड़ा, वेदना में साथ साथ ही बँट सकेगी। और प्रमिला? कि प्रशान्त ने ज़रा लजा से हट दवा गले के नीचे उतार दी। उसके घूँट से शब्द उठा—'निर्मला, निर्मला!'

दूसरे दिन वह कुछ स्वस्थ हो आया। फिर निर्मला दूर की न रही। उस पास आती नारी को वह पढ़ता गया। उसमें कोई बुरी भावना न देख उसने सोचा कि निर्मला भली ही नहीं है, बल्कि उससे भी आगे बढ़ गई है। ज़रा कुछ और सजग हुआ तो वह प्रमिला भाभी के साथ फिर मिलो। वह मिलो और मीना भी।

और मीना?

मीना उसको बड़ी भली लगती है। जैसे वह अच्छी बिल्ली सब कुछ समझ कर भी चुप रहना चाहती है। जानवर वह है, पर उसकी समझ के आगे प्रशान्त ...

"मीना, मीना !" आवाज़ फिर आई।

और अब जैसे मीना रुक न सकेगी। 'ग्याऊँ' कर गर्दन उठाई, उसे रोक वह कहता रहा—'अपनी प्रिय वस्तु से अपने को हटाना एक अप्सरा की बात है। हम कुछ रखते हैं, पर उसके चले जाने पर दुख ही करते हैं !"

कि दूर पर निर्मला हँसी ज़रा सजग। एक छाया-सा वह पास आ बोली—"अच्छा, अब चलती हूँ, माफ़ करना।"

निर्मला पूछती है, वह रोके क्यों। जाना उसे है ही। वह जायगी भी। फिर वह क्यों उसमें कुछ कहे। जैसे वह कहना चाहती हो कि सच, जाऊँ तुम कहते हो जाऊँ। और मीना वह विवशता जान, बोल पड़ी 'ग्याऊँ।' वह जैसे कहने लगी—अभी बैठो, तुम जाओ क्यों, निर्मला दादी मैं भी तो चलूँगी प्रशान्त ने सोचा, क्या वह निर्मला सारी सच जाना चाहती है। फिर मुझसे पूछने क्यों आई है।

आज आफिस में काम करते करते प्रशान्त को लगा, निर्मला की शादी ठीक हो गई है। वह शादी में बँध कर रहना नहीं चाहती है और अब तो वह बीमार है पीला-पीला मुँह। वह दूर पर कहती सी लगी प्रशान्त, प्रशान्त !

वह काँप उठा।

घर पहुँचा तो प्रमिला ने सुनाया—"दूर के रिश्ते से निर्मला मेरी बहिन लगती है इसीलिये मैं ने पूछा था। बड़ी इच्छा थी कि तुम्हें उसे सौंप सकूँ पर परसों उसकी शादी ठीक हो चुकी है।"

'शादी ठीक हो चुकी है।' प्रशान्त रुका। दूर पर निर्मला की हँसी सुन वह चौंका। वह कहती-सी लगी 'प्रशान्त, मैं छोटी हूँ, और तुम बड़े। इतने बड़े कि सोच कर भय लगता है। समाज में भी, उम्र में भी तुम यहीं रहना। विदा !'

कोई एक महीना हुआ, तब निर्मला की चिट्ठी आई, लिखा था—

'प्रिय प्रशान्त,

ज़िन्दगी एक रहस्य है। डरती हूँ कि क्या लिखूँ और क्या न लिखूँ ! तुम्हें न पा इस ज़िन्दगी का धुंधला रूप और भी चमक उठा है। मुझे थाइसिस हो गया है। डाक्टरों ने बताया है कि किसी सिनेटोरियम में ले जाओ। इस महीने में यदि आ सको तो चले आना। तुम्हें देखने को जी कर रहा है, अच्छा, शेष कृपा।

तुम्हारी—

साफ आकाश में खिली हुई चाँदनी को देख प्रशान्त का मन एक अज्ञात पीड़ा से भीग जाता है कि यह चाँदनी हँस बिखर कर निर्मला का रूप ले लेती है। वह कहती सी लगता, प्रशान्त मेरी भावनायें मत चूमो। मैं पराई हूँ और यह परायापन का बन्धन मुझे तुम तक नहीं आने देता है। कि वह छाया रूपी निर्मला दूर हो, बस छू, पुलक कर हर प्रमिला में जो उसमें समा भर आता है।

और अब प्रशान्त केवल रुक !

प्रमिला, नहीं निर्मला निर्मला ! जैसे वह चाँदनी कह उठती हो—निर्मला, ओ निर्मला ! और वह चारपाई से भागी प्रमिला में पहुँच, उसे पहचान देख सिसक सिसक कर रो देता है।

# जीवन का रहस्य

'बसन्त !' छाया अपने में गुनगुनाई। कुछ भार कहीं हलका लगा। जैसे अवज्ञा मात्र वह कर रही हो कुछ रौशनदाना में डूबी आँखें बिखरती, सरसता उँडेल अपने में ज्यों यहीं रहतीं। उलझी उलझी, काला काला सोइ भर। अन्दर एक धुँधला चित्र। ज़रा साफ़ आयने में लगा, वह चित्र हँसता मुस्कराता लगता कहता—'छाया ! मैं हूँ मैं हूँ !' और बाहर कुछ अलग अलग एक धोखा बड़ा-सा हल्ला। दुनिया की समझदारी में हलका पड़ता। पीड़ा चोट ज्यों कहीं चुप हो होता। दूर-दूर एक भ्रम ! ज़िन्दगी फाका कहाँ था हाँ, उचाट उचाट जी में था कुछ कमी अभाव न नेक। वहीं गुबार मनुष्य के बनाये क़ानून कोर्ट के फैसले की तरह धीरे धीरे फैलते, ज़हर उँडेल आगे आते, समाज के दायरे में सिखाते—

चुप, चुप चुप !

बात अपने में न आती। कुछ कहीं पर छू अलग ही हो रह जाती, दूर दूर, कड़वा कहती।

झूठ, झूठ, झूठ !

झूठ ! अब छाया चौंकी। अपने को पकड़ चाहा कि खूब समझ ले। उत्तरदायित्व की याद आई। उठा, किताब ले स्वामी के निकट पहुँचा। समय काटने लायक थी यह किताब। मन बहलाव वह किये जा रही थी कहाँ ! और चारपाई पर लेटे स्वामी ने देखा—एक धुली हलकी हलकी नारी। लाल साड़ी सफेद सफेद बिन्दियों से लगी। हाथों में हरा चूड़ियाँ—बीच में लाल और आगे फिर हरा, गोल गोल किताब के ऊपर सधी, रुकी। सब, सब। खूब झुकाती लगी। खिली खिली कि छाया ने गढ़ी गढ़ा कहा—"मन नहीं लगता।"

मन ?

स्वामी चौंका। दिमाग़ भर गया। वहाँ रस की निपट डगर-मगर पाई उसने। बाहर दूर-दूर हरे खेत। उनसे लगे गाँव। वह लाल धोती पहिने, ज़रा गन्दी लड़की सिर पर पीतल की कलसी, और सामने टेढ़ी मेढ़ी, साफ़-साफ़ मा[illegible] पर आगे बढ़ती फिर—

बड़ी रात गये कहीं सुड़सुड़ाहट सेती थी। फिर—
'धायँ!' एक फ़ायर।
'धायँ, धायँ!!' दो फ़ायर।
'धायँ, धायँ, धायँ तीन फ़ायर।
बन्दूक चारों ओर से घिरी पाई उसने। सब समझ गया वह। उसका ठीक से पकड़ा। सब-सब सामने आया ठीक-ठीक।
चट्टानों में छिपी टुकड़ी ज़िन्दगी में हारी।
दस दम, साथ।
आगे, बीस-चास।
पीछे, पाँच पाँच।
सब शान्त में सोये। केवल मन बुझाव करने कराहना-मात्र थी वहाँ। आगे दूर दूर खेतों में वे खो गये।
"सोफ़ी!"
किसी ने कहा था।
वह भोला सरल मुख, घुटने तक फ़्राक, बालों में एक नीला रूमाल, ठीक-ठीक लगी। अन्दर गुदगुदी। वह बाहर रही।
"ज़रा कस कर बाँध दो!"
अपने कर्तव्य को निभा सोफ़ी खड़ा थी। पास उसके था, हलके घाव छू बोली थी—"तुम यू० पी० का है?"
"और तुम?'
बात को न पकड़ सोफ़ी हँस दी थी। फिर बोला—"मैं?"
सोफ़ी की हँसी ज़रा अन्दर आई। वहीं पसरी रही। करवट ले सोचा, यह सोफ़ी भली भली। हँसता हँसती। और यह ज़िन्दा क्यों रहा। अपने को धारा दे, गोली लगी, एक घाव बना, ख़ून बहा, पार चली—सन्-सन् सन्।
और अब वह इस नई सोफ़ी में क्यों उलझ रहा है। विचारों में सोफ़ा उलझी। ज़रा ऊपर घर र र।
पास में हवाई जहाज़।
सोफ़ी चिल्लाई—'भागो, भागो!"
ख़तरे से परिचित थी वह।

छाया आगे रही पड़ी। वसन्त को आते न देख वह ठिठकी? फिर वहीं से कहा—"आइये चलिये, न!"

वसन्त बैठा रहा, चुप-चुप, गुम सुम। पास के नाले से खेलता, लहरें उठाता। सोचता, ज़िन्दगी कितनी थोड़ी है। उसमें सोफ़ी, बन्दूक की गोली, घाव, छाया और लहरों उसका हाथ छू गया। ज़रा ठंडा लगा, ऊपर भिगोता। जैसे यह सब बातें बचना लिये हों उसमें। बोला—'मन नहीं करता छाया!"

छाया मुस्काती लगी—कुछ कहीं पर।

वापस आ पास से बोला था—'ऐसा भी क्या मैं कहती हूँ चलो।"

फिर हँस, आगे बढ़ उसका हाथ पकड़ घास से भरी पगडंडी पर आई।

छाया साथ साथ। एक हाथ का हलका सहारा। सहारा अपनाव हटा सा लगा। चलते वह बोला था—"छाया, मुझे याद न करना, ज़िन्दगी बन्दूका के सहारे आगे बढ़ता है। इसी में रह चलता नहीं। टिकी टिकी मनुष्यों की लड़ाई में खून बहा, एक घावें, बचा सा वृक्ष यहां मने जाना है। पत्र कभी न लिखना, अच्छा।"

छाया चुप रही थी।

वह सोच रही थी—मनुष्य कितना स्वार्थी है। अपनी बुद्धि के सहारे दूसरे का बल से मनुष्य का खून बहाना उसके लिये कितना सरल है। बोली थी—'वसन्त, यह अपने बस की बात नहीं है।"

तीन दिन पहले के वे काले काले सधे सधे दो अक्षर मेज़ की बनावट से मिले मिले सफ़ेद कागज़ पर, सामने आये। कहती रही—"आप यह न लिखा करें, मेरा नाम और आप।' फिर हँस बोली—'जी में आया था—उसे मिटा दूँ परन्तु।"

और वसन्त का 'मूड' बिगड़ा। एक अपना यहाँ पाई उसने, निरा सूनापन। मन में उलझा।

बात पकड़ बोला—"इतना भी अधिकार आपको अखरता है।"

आगे चुप ही रहा।

घर आ गया था। छाया नमस्ते कर आगे रही।

अगली सुबह उसे जाना था। छाया न कर सकी विदा। मन से दूर-दूर चला, कहीं रुका नहीं।

तीन महीने पहले छाया स्वामी के घर से आई थी। हँसी और, वसन्त में खो हलकी हो वहीं रह गई थी।

# तुम हँसी क्यों ?

ज़िन्दगी में जो एक गुबार लिये धुआँ सा है उसमें कमला का मन जमा है। वह ऊपर ऊपर ही सबसे हटा, पैठा, जैसे कुछ हल्का होना चाहती है। जैसे उस धुएँ की कड़वाहट को वह अब सह न सकेगी। धुआँ है पर वह बिखरा नहीं है। सिर्फ पास था, खुशी को समेट, उसके दिल में समाया है, और उसमें अपनी बात था, वह कमला न्यारी चौंक पड़ती है।

आँगन की खानदान की बातें ऊपर छतवाली खिड़की की ओर निहार कर वह सकुचाये क्यों ? एक गुबार कुहरा लिये आया, जो चुपके से सुझा गया कि कमला, यही ज़िन्दगी है, मन का बोझ भी यही। और देखो, इसे सँभाल कर खर्च करना। वह कुछ ही करे, फिर इस मन का मन न जाने क्यों भीग जाता है।

और प्रभात की हँसी उसे अच्छी लगती है, अब अच्छी लगती है, और उसका मन है कि प्रभात सदा उसी का रहे। वह सोचती है मन की पीड़ा, वेदना, दुःख निराशा दे क्या उसे वह अपना न सकेगी ? जो दुःख है, वह प्रभात का है नहीं, और जो सुख है, वह उसका है। उसमें प्रभात के न आने की भी बात है। प्रभात ज़रा समझना अधिक है, कुछ भावुक भी है। फिर वह क्या प्रभात से अपना रास्ता अलग अलग ही बनाने आयेगी। मन को उलझन से हटाया, तो वह सूना हो जाता है, और फिर सारी बातों को आगे कर वह सूनापन जैसे प्रभात के ढीले पायजामे और काले कोट में उसे ढूँढ कर पुकारता हो—प्रभात ! ओ प्रभात !!'

प्रभात अनायास ही उसके सामने आ खड़ा होता है। चुप चुप, बेबोल, अलग अलग, कुछ सकुचाया सा। और तब कमला चाहती है कि वह कुछ कहे—कहे ज़रूर। चाहे वह बोलना उसके लिये हो, या उसकी गृहस्थी के लिये।

पर प्रभात बोलता नहीं है।

कमला को लगता है कि यह प्रभात भी कैसा सूखा जीव है। इधर उधर से आ, ज़रा बाहर बाहर ही चुपचाप दरवाज़ा पकड़ कर खड़ा हो जाता है, जैसे वह खड़ा ही रहेगा, और मेरी भावनायें बूझता नहीं है। बूझे भी तो, खोया सा बन कर टाल, ऊपर-ऊपर का जवाब दे, कोट के फाउण्टेन पेन से खेलता रहता है। कहता है

# उलाहना

इस दूर तक बहती नदी में जैसे शोभा के नाम की चिट्ठी छिपा, लिख, अब लगता है ज़रूरत निभा, पास पास ला, जिम्मेदारी से लग केवल उत्तरदायित्व में रह जाना पड़ेगा। पिछले दिनों की बात पहचान में आ, लहरों से खेल, व्यथा बिखेर दिल में एक स्थान बना, जैसे सुझाना चाहती हो कि तू चिट्ठी लिखना, मेरे नाम की। पढ़ना भी। अपना ही ज़रूरत सही। कुछ भी हो।

और शोभा की चिट्ठी—

शोभा !

आज कई दिनों से तुझे पत्र लिखने की सोच रहा हूँ। चाहता हूँ कि अपनी यह ज़रा-सी विवशता बाँध, सीमित कर आग बिछ जाऊँ ! और तब हृदय-मात्र से तुम्हारे सहारे जो दुनियादारी का उसूल जमा है, उसे छोटा न करूँ। ठीक वैसा ही उसे निभा। घटनायें कहाँ तक लिखूँ। जिम्मेदारी में लगी तू घर आकर जैसे व्याकुल रहना नहीं चाहता। तू भी क्या है ? जैसे कभी समझ में भी नहीं पड़ती है। अलग अलग अपना रास्ता आखिर बनाये ही रही। वहीं से कहता लगती—मैं हूँ कोई दूसरा कहाँ (?) तब ही याद आती है कि तुझसे कुछ छिपाया नहीं है।

पिछले दिनों वह खिली खिली श्यामा आँखों में आ जम चली थी। तुझे लिखते भी कहाँ समोया था। अभी भी वह वैसी ही है। हँसती, खिल खिलाती वहीं रहती। उससे भिन्न एक जगह बनी थी। वहीं पर उसे निढाल निढाल आगे आया था। तब मन में उसके प्रति सौदा नहीं था। आज श्यामा का अभाव खलता है। मन से सब भगाकर जैसे पूछना चाहती हो कि अलग क्यों और मैं ?

सफेद साड़ी पहने थी।

सारे बालों में क्लिप लगे थे।

बीच में एक छोटी-सी बिंदी।

खूब सुन्दर लगा वह। हँस बोली था—"हम और

"हम-तुम !"

"हाँ !"

आगे वह दिल में मूक ही रही। श्रद्धा का अभाव था कहाँ? मन में एक उलझन था। उसे विलेर चाहा था कि निभ जाऊँ (!) और मुझे भी तो लिखा था कि श्यामा मुझे खूब भली लगती है। तब क्या मालूम था कि हम पृथक ही रहेंगे—श्यामा से बहुत दूर। वहीं रह अपना ज़िन्दगी चला, ज़िम्मेदारी समेट चाहेंगे कि हम यहीं रहें। पास नहीं और श्यामा चिट्ठियाँ लिखना खूब जानती है। उसी के सहारे कह-सुन, ज़रा हलका हो, माफ़त मन पास आ जाती है।

अब उसके स्वामी हैं। उसी में अपने को समूचा पाती जैसे हटरा उससे एक पाप है। उस बार गया था—श्यामा दुबली मिली। मुझे देख हँसी नहीं। पास था, पर नमस्ते कर एक घोर गम्भीर हो चली गई। मन से वह उलझी, पूछा—"श्यामा, क्या है!"

"श्यामा—?" बात हलके दुहराई। ऊपर आने पर आती बोला—"अब क्या बात है—? जैसे कुछ जानते ही नहीं।"

"श्यामा!"

श्यामा नीचे आई। बोली—"किसी दूसरे के पास रखना अच्छा लगता नहीं। मेरी कमज़ोरी को कमज़ोरी कह क्यों बढ़ा रहे हो। कल चार चूड़ियाँ ला देना। माँग का सिन्दूर भी । पराये हाथ क्यों लूँ। और तुम ? स्वामी !"

आगे श्यामा ने चूड़ियाँ उतार फर्श पर फेंका। उनकी खन खन सुनी। तभी सोचा—यह श्यामा कब अपने को समझ सकेगी। फिर माँग का सिन्दूर पोंछ आगे आई। बोली—

"देखो, अभी मुझ में कुछ भी बुराई नहीं है। तुम सब चीज़ें कल लाना। ज़रूर तभी पहिनूँगी अच्छा!"

शाम की ट्रेन से मैं चला आया। आज तक श्यामा की चीज़ें नहीं भेजी हैं। वह भोली नारी आज कोरे कागज़ पर बिखरी मालूम देती है, कहती सी—'मेरी चीज़ें और क्या तुम्हारा यही आदर्श है।'

तभी पास में एक छोटे बच्चे की दर्द भरी हँसी लेखनी। उसका 'प्रिस्क्रिप्शन' सँभाल कर रख लिया है। पड़ोस में माता ने एक को चाची बनाया था। वह चाची भी जी से उलझी हैं। और बच्चा—? उन्हीं का वह छोटा-सा बच्चा बीमार रहा था। देखने गया। वह भोला शिशु—छोटी सी चारपाई पर लेटा असहाय लगा। कहता—'मैं अपनी पीड़ा बता नहीं पाता !' उसकी गोरी गोल सूरत मुँह तक बिखरे

बाल     आँखों के पास एक खोंग-सा दाग      ! और बचा बीमार रहा । दादा से तिलमिला, मुँह खोल चुप हो रहता । कुछ बोलता नहीं । मन भर आया । डाक्टर ने कहा— ताकत का दवा देता हूँ ।" वह पेन पर झुकने वाला डाक्टर !

और उसका      प्रिस्क्रिप्शन !

बच्चा मर चुका था ।

घर आया । प्रिस्क्रिप्शन बन्द कर सोचा—क्या सचमुच वह मर गया । और डाक्टर का ताकत की दवा      !

एक दिन सुना चाची ने खाना नहीं खाया । उसी के पीछे      ! सुन खूब हँसा । आप सोचते हैं, मुझे हँसना नहीं चाहिए था । वह मिला कहाँ और फिर

अब की श्यामा से मिला था । बच्चे की बात कही, तो वह बोली—"आप क्यों दुःख लेते फिरते हैं । आप पुरुष हैं । ऐसा होना आप के लिये ठीक नहीं ।"

मन के निकट तभी कामना कहती सी—"कल आऊँगी अच्छा !"

कामना का मकान बड़ा भारी है । मुझे बहुत अच्छा लगता है । उसी में रह, अपने को सँवार सुमन लगा है । कभी मुझे भी तो कामना के विषय में लिखा था । खूब लिखा है वह ! सब उसे देखते भी नहीं भरता । पहिले ही दिन घुल मिल गई थी । तब ही मैं ने सोचा था—'यह नारी दिल बसा सकेगी । उसकी बड़ी बड़ी आँखें नीली नीली मुझे भाती हैं । दिल में बिखरी एक घर बना वहीं रहती हैं । बाहर क्यों (?) चलते-चलते थोड़ी पीड़ा पी ला है । उसने गहरी गहरी—घनी घनी ! उसी में अपने को थाम ज़रा दु:खी हो हँस लेता चला को है । काफी बड़ी है । रंगी साड़ियों से उलझी उलझी वह लगती है, जैसे कोई अपनी रही हो । नीचे मैली, धीर बोल आँखों में समझ, पसरता लगती है । एक युवक उसके जीवन में आया था । अपना याद रोज वह चला कहता—'कामना ! मेरी      !'

वह युवक अब इलाहाबाद में पढ़ता है । नाम मुझे नहीं बताऊँगा । वहीं कालेज की पुस्तकों से उलझ, काली-काली छपी छापे की लकीरों में कामना को ढूँढ़, समझ लेना चाहता है । जब कामना छोटी थी । बच्चों के से लापरवाह कपड़े पहिनती । घर में दौड़ी-दौड़ी रहती । तब क्या उसे पता था कि वह उसे ठुकरा जिन्दगी में [redacted] कहीं दूर फेंक देगा । अपने अपने को उसमें पाती ।

पिछले दिनों इलाहाबाद गया था । तभी उससे मिला था । कामना की फोटो पर आँखें टिकीं और कुछ ढूँढ लेना चाहती हों । सब समझ वह बोला—' यह भी एक जिन्दगी की सनक है । कभी की यही फोटो ... मैं ... जी मानता ही

और कम्मो न कर सकी थी नहीं। चुप चाप ले, अन्दर जा सन्दूक में बन्द कर दिया।

पिछले दिनों उसी साड़ी के कुछ टुकड़े मकान के पीछे कूड़े में मिले थे। माँ ने सुना तो बुरा भला कहा था।

दिल में एक अँधेरा, दूर पर उदासी से भरा। हटता कहाँ? फिर कामना मिली थी कभी घर पर खिली खिली। मुझे देख उठी, धीरे बोली—"आइये!"

कुछ बीमार रही वह। कमज़ोरी में आह भर। मैं रुका नहीं, चुपचाप बरामदे में साँस ली। वहाँ सफेद सफेद कबूतर लकड़ी के घर से निकलते झाँक, पर बोल उसी में रहते, जैसे बस, उसी तक उनकी पहुँच रही हो। वह काले रंग का बड़ा सा कबूतर आँखें फैलाता, फिर दाने पर पंजा बढ़ा, कहता सा—'मैं कम्मो का सिखाया हूँ। और यह काला-काली मेरा साथिन जानते हो?'

साथिन! सोचा, अब इतने दिनों के बाद क्या दुनिया में रह कर, कामना को इलाहाबाद वाले युवक की याद नहीं आती होगा। तभी जैसे कामना सामने ही गुस्सा हो कहती—छि! मेरा स्वामी है और वह! निकट में पुस्तकों से भरी अलमारी। आगे हरे कवित पीच काल लाल! और आगे कामना को देख ज़रा ठलका। कौन, तो कामना को दीदी से उलझा पाया। पास आया, कामना कुछ छिपाती सी लगी। कहा—"कामना!"

दूर ही वह रही। वहीं से थोड़ा हँस बोली—"कुछ नहीं आप?"
"कामना, मुझे नहीं दिखाओगी?"

सुन, कामना कुछ शिथिल हो दूर ही रही। चोरी पकड़ी गई थी। लजाती शरमाती कुछ बोली नहीं फिर पास आ बोली—"आपसे क्या छिपाऊँ!"

कामना तस्वीर में आई। सफेद साड़ी पहिने थी। सिकुड़न से हीन। उसी में खिला खिला किसी कलाकार की आरम्भ कोरे कागज़ पर हँसता रही—सजीव ही तो! नीचे सात अक्षरों का नाम! इलाहाबाद वाला युवक समीप आया। ढीला ढाला पैन्ट पहिने था, होस्टल में बैठा कहता लगा—मैं ने कभी कम्मो का एक तस्वीर खींची थी। तभी अपना अधिकार बता नीचे अपना नाम लिख, मिटता मिटता मिट गया था। पिछले दिनों यह तस्वीर माँग भेजी थी। सुना था, कम्मो उसे कहीं बाहर भेजने वाली है।' युवक हँस कर कुछ दूर हट गया। अपने में आया, कामना सामने रही। शरमाई-शरमाई—पास हटी। उसका टूटापन आज दिल में कुछ-कुछ करने लगता है। सोचता हूँ—इतना सब कुछ होने पर भी कामना ने अपने को पृथक क्यों रखा?

कुछ दिन बाद सुना था, कामना ने खुद ही विवाह के लिये उससे 'न कर दिया था। कामना आज भी एक पहेली बनी आफिस की फाइलों से खेलती लगती है। वही 'शार्टहैंड' की बेमेल लकीरों में वह छुपती नहीं। पतली, लाल, लकीरें स भी आफिस से दी हुई कापी के एक कोने पर बैठी हँसती हँसती कहती-सी—'तुम काम करो, मैं तुम्हारे साथ हूँ।'

तुम खूब पहचानती है कामना! घर आ छिपी छिपी वह रही थी एक ओर दीवार का कोन ले। बाहर से आया, सीधे बरामदा पार कर अन्दर पहुँचा। शरमाती पकड़ी गई। पीछे कामना अपनी सुपुर्दगी में जान खूब हँसी थी। अपनी सफलता पर! तब सोचा था—क्या विवाह हो जाने के बाद भी कामना निरी बच्ची ही रहेगी। बच्चों की सी चाल चलता है। हँसती और देखती भी। फिर अन्दर मेज़ से मेरा फोटो उठा बोली था—"अच्छा, यह चोरी क्यों?'

"चोरी।"

"तो फिर किसके लिये खिचवाई है?"

"तेरे !"

कामना जैसे कट गई हो।

कुछ झेंपी सी लगी। रूमाल मुँह पर रख हँसा थी खूब! फिर उसे ब्लाउज़ की जेब में रख पास आ बोली थी—'एक कापी और चाहिये!"

"क्यों?"

'एक हमारी और एक हमारी बहिन की।"

"बहिन!"

तब कहाँ समझा था कि यह नाम कामना ने मुझे ही दिया था। अपना आफ़ित कापी की ओट ले ज़रा अपनत्व लिये मुझे ही ज़िन्दगी में सौंपा था। आज उसको यह बात मन में कचोटा करती है।

तब मैं ने उसका नाम बदल कर छाया कर दिया था। वह दो अक्षर अपने में ऐसी वेदना भरते कि समझ नहीं पाता कि मैं सब कुछ क्यों न हुआ। वह बार बार हृदय भरती, कचोटता, आगे बढ़ती। छाया को बाँध न पाता। खिली-खिली पसरती। फैली वहीं रहती। कहता-कहता यह छाया कौन है? जो प्यार के दिल से चिकोटी काटती हँसती ही रहती है, एक अपनाव आरे। कहीं जाता कहाँ? और वास्तविक प्यार मान कसमस छोड़ लाज से कट यह सुन्दर नारी सब मान लेती। फिर भी लकाना निकलता—"औ, हाँ! मैं सब जानता हूँ, प्यार ने आजन्म किसी और !"

"सच, नहीं कामना!"

"कामना ?"

कामना बोली—"चाहा था कि शोभा बहिन को आप में सौंप सेधूँ कि दूर नहीं !"

हरी-लाल बिन्दियों से लगी साड़ी में कामना रही। उसी में एक घर बनाती, वहीं दुबकी, खूब खिली खिली। शोभा का बहाना जुगा मने के पास आई। दूर पर काले-काले बादलों के पास तभी जैसे शोभा अपने स्वामी के पास रही हो। पैसे की गृहस्थी जुगा, उसी में सुख समेट कहने लगी—तू बिना पैसे का वहीं रहना आगे खूब सफेद साड़ी हिलाते हिलाते झिलमिल भाग गई। कहती-कहती छि! छि! तू कहाँ और मैं? सोचा ज़िन्दगी में एक परिवर्तन भर हम दुख को समीप रखते। पहिचानते नहीं। और शोभा क्या सच ही पैसे पर पसरती। स्वप्न, निराशा, दुख, पीड़ा सब ही तो हम पैसे पर टिका आगे चलते हैं। सोचने की सामर्थ्य हारा। ध्यान बैठा। कामना ने कहा—"क्या शोभा दीदी की याद आ रही है?"

शोभा !

मन भर आया। एक दिन यह ही अधर का नाम अपनी हँसी बिखेर दिल में खेला था। खूब समझाता, ज़रा पसर जैसे मूक ही हो वेदना भरने आया। तब मन हलका थोड़ा ही था, जो समझ लेता और अब ? कभी घूम कर वापस आया था। हारा थका, तभी शोभा के बड़े भाई ने चिट्ठी ला कर दी। वह लकीरदार कागज़ का छोटा टुकड़ा एक व्यथा की लकीर खींच दिल में बिखरा। छोटी सी कविता की आठ दस लाइनें—और तभी आधे टुकड़ों पर मानो शोभा था, हँस चिट्ठी खिल गई हो।

" !

मेरी कविता भी क्या खूब है, आपकी पसन्द में रहेगी भी । ज़रा लिखते-लिखते थक जाती हूँ। और अब चाहती हूँ कि अब न लिखूँ। पर अपनी कमा, कुछ भी कहो ज़रूरत हो सही। और मेरे आने से आपने आना क्यों बन्द कर दिया !

तुम्हारी—

शोभा।"

तब शोभा घर से वापस आइ था। अपने पीछे की बातों से ज़रा अलग रही। सुबह सफलता था, मुझे देख साथ, दरवाज़े की ओट हो जैसे बोली हो—'मेरी चप्पू और ?' फिर प्लेट की वह नमकीन कहाँ खाई गई थी। रास्ते में आते सोचा था,

शोभा से अभी सब छिपा है। ज़िन्दगी का सुख-दुख बटोर वह आगे आई। वहीं हँसती रही। खिलखिलाती बसरी। एक ध्यान सुझाती। अपने सौंपने की बात सुन कर तब शोभा ज़रा मन के निकट हँसा समेट बड़े बड़े आँसुओं में रोई था। कहती तुम मुझे दूर करोगे, भाव्वो! और अब मैं रुका। पिछले दिनों कामना की बात याद आई। वह चुप क्यों रहे। दुनियादारी में अपने को गला। केवल खाने को ठहरा थी। बैठे छोल पास था बिखरी। फिर दूर हा से बोला—"आप भी !"

आगे बात शरम में खो गई।

कामना केवल तब हँसी भर थी और बहाना करते देख दुःख में सिकुड़ ज़रा गुस्सा हो बोली थी—"आप को मेरा कसम है जो न खावें।"

कामना भरी पूरी मन के नीचे ठीक ठीक उतरी। उस दिन कामना को अच्छा नहीं लगा कि वह ठहरे। बात चीत का सिलसिला ख़त्म कर चलता बनी।

× × ×

दो महीने के बाद एक उजाली रात! सामने दूध सी चाँदनी खिली हंसी। मैं सोया, भावना समेट कुछ लिखने मात्र हुआ कि कामना ने आ दरवाज़ा खटखटाया। पीछे एक छाया-सी दूसरा नारी को समेट वह आगे रही। फिर बोला— 'इसे सौंपने आई हूँ!'

"कामना!"

"हाँ, मुझे यकीन था कि आप मेरी बात जाने न देंगे। तभी तो यह साहस किया।' आगे बोला—"कल आई है, स्वामी का पता नहीं।" शायद बात आँसुओं में बह गई।

सुन कहा—"कामना मैं समझ न सका !"

और कामना ने आँसू पोंछ कर कहा—"यह शोभा है जिसे एक दिन तुम्हारा !"

"शोभा!"

दुबली पतली, केवल हड्डियों में सीमित और यह शोभा? भावना बाँट बोला—"तो फिर ?"

आगे बड़ी देर तक कामना चुप रहा। अन्त में बोली—"तो फिर मैं अब जाती हूँ।"

यादों ने एक जगह बनाई। यहाँ शोभा की तश्तरियों का उलाहना खत्म हो गया। उसी के निकट शोभा का गोरा-गोरा मुँह कहता लगा—"धोखेबाज़, कलाकार! तू और मेरा स्वामी बिना पैसे का !

हँ के बोला—"कामना! पहले शोभा का उलाहना चुकाना है। फिर सोच कर उत्तर दूँगा, अभी नहीं। मैं ने मिठाई खाई है। कुछ लालच ही लो ।"

मेरी मिठाई!

शोभा कुछ चौंकी। उसने मिठाइयाँ खिलाई हैं। पर स्वामी! और अब बोली—"इतना छोटा उत्तर

मैं बोला—"शोभा सम्भव है मनुष्य के कोई बात न लगती हो। फिर भी उसके दिल में एक गहरी चीज़ रह जाती है, जिसे निकाल, बाहर लाना ही वह चाहता है ।"

शोभा बोली—"उस गहरी चीज़ से डर कर लगता है। गुस्से से उस बात कहने में कभी बड़ा सुख मिला। फिर भी !"

"शोभा!"

आगे फिर शोभा बैठी नहीं। कामना को लेकर उठ पड़ी। फिर बढ़ती छाया समेट, दूर होती होती चली गई।

रात भर शरीर आग सा जलता रहा। हाथ-पैरों में दर्द की भारी अधिकता थी। सुबह एक थाल में मिठाई की तश्तरियाँ लगवा शोभा के घर पहुँचा। नौकर से कहला भेजा, और तब ऊपर कमरे में बैठा शोभा ने सोचा—यह नरेन्द्र भी कैसा है? क्या कभी भी इसको समझ सकूँगी। हल्की बात को भी गहरी बना ज़िन्दगी में समेट लेता है। गुलाबी साड़ी में खिली खिली न वे आई। बोली—"ओह, आप हैं?"

मैंने वैसे ही कहा—"क्षमा, करियेगा। आज ही आपका उलाहना चुका पाया हूँ।"

और शोभा जैसे चौंकती बोली—"उलाहना!"

"हाँ, हाँ, आप की सारी तश्तरियाँ लाया हूँ, इन्हें सँभालिये। मैं हारा! हारा!! हारा!!!"

"मगर आप की तबियत कैसी है? ये आँखें कैसी लाल और कैसा

"शोभा ! यह व्यर्थ की बातें हैं । मिठाई सँवार लो । मैं चल रहा हूँ ।"

शोभा के दिल में भावना पसरी । मेरा जान पहिचान ले वहीं रही । आगे नहीं बढ़ी । ममता, स्नेह, सुख, मिलन सभी तो इस भावना में था । बोली—"कहाँ रख आ सके आप सब ?"

"आप के जाने के बाद सारी किताबें बेच दीं ।"

"और मेरे लिये दी जाने वाली भी ।"

"उनका क्या करता शोभा ! वे भी तो उजाड़ना चुकाना मात्र थीं । वे भी साथ गईं !"

अब शोभा आगे बढ़ी ।

हाथ पकड़ बोली—"ओह ! यो !"

धारे कहती रही—"यह कहिये, आप को बुखार भी है । मैं सोचती थी कि क्या बात है ? आप ने बताया क्यों नहीं ?" कि पीछे ताँगेवाले को चिल्लाता सुन बोला—"और यह ताँगावाला क्यों बुला रहा है !"

"जा तो रहा हूँ । कुछ सामान इसी में धरा है ।"

चौंक शोभा ने प्रश्न किये—"कौन जा रहा है ? घर क्यों जा रहे हो ? अभी क्या है घर में, कहाँ घर है, तुम्हें बुखार क्यों आया ? मेरे उजाड़ने के पीछे किताबें क्यों बेचीं ?"

फिर धीरे से मस्तक छू हाथ पकड़, सँभालते हुये बोली—"चलिये ऊपर लेटिये ! फिर जाइयेगा घर !"

"शोभा, एक बात सुन लो । देखो, अपने स्वामी को ढूँढ़ना । और मिल जाने पर उसी के निकट बिठाना । अच्छा ।"

शोभा बोली जैसे हो—"यह सब फिर कहियेगा, ऊपर चलिये । आप घर क्यों जा रहे हैं ? फिर देखा जायेगा !"

"देखो, शोभा एक बात और इतनी जल्दी नाराज हो बात न लगाना यह तुम्हारा स्वामी है । स्वामी ही रहेगा—!"

आँखें शोभा के झुके चेहरे पर पड़ीं। वह लाज से लाल हो रही थी। आँखें भरी भरी थीं—जैसे अब रोई अब रोई! बोली—"चलिये!" फिर ऊपर सँभालती पहुँची। एक बिस्तरे पर बिठा बोली—"अब सो जाइए। फिर सुनूँगी सब बातें!"

आँखों में शोभा का वह स्नेह घूम गया। फिर धीरे धीरे दिल के नीचे उतरा, मुस्काता लगा—नारी की कोमलता—और शोभा भी तो नारी ही है!

तभी चादर उठा, वह सामने ही हँस, खिली खिली खूब, बोली—"अपने उलाहने तुम्हें भी समेटा है। मिठाई और तश्तरी भी! अब मिठाई मेरी, और मिठाई वाला भी मेरा!"

फिर तश्तरी थाम वह कहती गई—"मेरा उलाहना मिटाइये!"

आगे खूब मुस्कुराती सामने से झिलमिल भाग गई। तभी मैंने सोचा—शोभा का उलाहना!